लखीथिनबिच्चबीचा॥ ॥दोहा॥ ॥गृहगृहबाजबधा वशुभ॥ प्रगटेउ सुखमाकंद॥ हरषवंतसबजहंतहां॥न गरनारिनरवृंद॥२४१॥ ॥चौपाई॥ ॥केकयसुतासु मित्रादोऊ॥ सुंदरसुतजन्मतभयेओऊ॥ वहसुखसंप ती समयसमाजा॥ कहिनसकैशारदअहिराजा॥ अव धपुरीसोहैएहिभांती॥ प्रभुहिमिलनआईजनुराती॥ देखिभानुजनुमनसकुचानी॥ तदपिबनीसंध्याअनु मानी॥ अगरुधूपजनुबहुअंधियारी॥ उडैअबीरमन हुअरुणारी॥ मंदिरमणिसमूहजनुतारा॥ नृपगृहक लशसोइंदुउदारा॥ भवनवेदधुनिअतिमृदुवाणी॥ ज नुखगमुखरसमयसुखसानी॥ कौतुकदेखिपतंगभु- लाना॥ एकमासतेंहिंजाततजाना॥ ॥दोहा॥ ॥मास दिवसकरदिवसभा॥ मरमनजानेकोइ॥ रथसमेत रविथाकेउ॥ निशाकवनविधिहोइ॥२४२॥ ॥चौपा ई॥ ॥यहरहस्यकाहूंनहिजाना॥ दिनमणिचलेक रतगुणगाना॥ देखिमहोत्सवसुरमुनिनागा॥ चले भवनवरणतनिजभागा॥ औरौएकरुहौंनिजचोरी॥ सुनुगिरिजाअतिदृढमतिनोरी॥ काकभुशुंडिसंग हमदोऊ॥ मनुजरूपजानैनहिकोऊ॥ परमानंदप्रेम सुखफूले॥ वीथिनफिरहिंमगनमनभूले॥ यहस बचरितजानपैसोई॥ कृपारामकीजापरहोई॥ तेहि अवसरजोजेहिविधिआवा॥ दीन्हभूपजोजेहिमन भावा॥ गजरथतुरगहेमगोहीरा॥ दीन्हेनृपनानावि धचीरा॥ ॥दोहा॥ ॥मनसंतोषेसबनिके॥ जहंतहं देहिंअशीश॥ सकलतनयचिरजीवहु॥ तुलसिदा-

सकेईश॥२४३॥ ॥चौपाई॥ ॥कछुदिवसबीतेयहि
भांती॥जातनजानहिंदिनअरुराती॥नामकरणकरअ
वसरजानी॥भूपबोलिपठयेमुनिज्ञानी॥करिपूजाभूप
तिअसभाषा॥धरियनामजोमुनिगुणिराषा॥इनके-
नामअनेकअनूपा॥मैनृपकहबस्वमतिअनुरूपा॥जो
आनंदसिंधुगुणराशी॥शीकरतेत्रैलोक्यनिवासी॥
सोसुखधामरामअसनामा॥अखिललोकदायकवि
श्रामा॥विश्वभरणपोषणकरुजोइ॥ताकरनामभरत
असहोई॥जाकेसुमिरणतेंरिपुनाशा॥नामशत्रुहन
बेदप्रकाशा॥ ॥दोहा॥ ॥लक्षणसुधामारामप्रिय॥
सकलजगतआधार॥गुरुवसिष्ठतेंहिंराखेउ॥लक्ष्मण
नामउदार॥२४४॥ ॥चौपाई॥ ॥धरेनामगुरुहृदय-
बिचारी॥बेदतत्वनृपतबसुतचारी॥मुनिजनधनसर्व
स्वशिवप्राणा॥बालकेलिरसतेंहिंसुखमाना॥बारेहि
तेनिजहितपतिजानी॥लक्ष्मणरामचरणरतिमानी॥
भरतशत्रुघनदोनौभाई॥प्रभुसेवकजशप्रीतिबडाई॥
श्यामगौरसुंदरदोउजोरी॥निरषहिंछबिजननीतृणतो
री॥चारिउशीलरूपगुणधामा॥तदपिअधिकसुखसा
गररामा॥हृदयअनुग्रहइंदुप्रकाशा॥सूचतकिरणम
नोहरहासा॥कबहुउछंगकबहुवरपालन॥मातुदुलारै
कहिहिप्रियललन॥ ॥दोहा॥ ॥व्यापकब्रह्मनिरं
जन॥निर्गुणविगतविनोद॥सोअजप्रेमभक्तिबश॥
कौशल्याकेमोद॥२४५॥ ॥चौपाई॥ ॥कामकोटि-
छबिश्यामशरीरा॥नीलकंजवारिदगंभीरा॥अरुण
चरणपंकजनखज्योती॥कमलदलनबैठेजनुमोती॥

रेखकुलिशध्वजअंकुशसोहे॥नूपुरध्वनिसुनिमुनिमन मोहे॥कटिकिंकिनीउदररयरेखा॥नाभिगभीरजानजेहिंदेखा॥भुजविशालभूषणयुतभूरी॥हियहरिनखशोभाअतिरूरी॥उरमणिहारपदिककीशोभा॥विप्रचरणदेखतमनलोभा॥कंबुकंठअतिचुबुकसुहाए॥आननअमितमदनछविछाए॥दुइदुइदशनअधरअरुणारे॥नासातिलककोवरणैंपारे॥सुंदरश्रवणसुचारुकपोला॥अतिप्रियमधुरतोतरेबोला॥नीरकमलदोउनयनविशाला॥विकटभृकुटिलटकनिवरमाला॥चिक्कणकचकुंचितघुघुआरे॥बहुप्रकाररचिमातुसंवारे॥पीनअंगुलियानतनुपहिराए॥जानुपाणिविचरतमोहिभाए॥रूपसकहिनहिंश्रुतिशेषा॥सोजानैसपनेहुँजिन्हदेषा॥ ॥दोहा॥ ॥सुखसंदोहमोहपर॥ज्ञानगिरागोतीत॥दंपतीपरमप्रेमवश॥करशिशुचरितपुनीत॥२५६॥ ॥चौपाई॥ ॥यहिविधिरामजगतपितुमाता॥कोशलपुरवासिनसुखदाता॥जिनरघुनाथचरणरतिमानी॥तिनकीयहगतिप्रगटभवानी॥रघुपतिविमुखयत्नकरकोरी॥कवनशकैभवबंधनछोरी॥जीवचराचरवशकरिराषे॥सोमायाप्रभुसोंभयभाषे॥भृकुटिविलासनचावैताही॥असप्रभुछांडिभजियकहुकाही॥मनक्रमवचनछांडिचतुराई॥भजतहिंकृपाकरैंरघुराई॥इहिविधिशिशुविनोदप्रभुकीन्हा॥सकलनगरवासिनसुखदीन्हा॥लैउछंगकबहुँहलरावैं॥कबहुँपालनेघालिझुलावैं॥ ॥दोहा॥ ॥प्रेमगगनकौशल्या॥निशिदिनजातनजान॥

जान॥सुतसनेहबशमातुअति॥बालचरितकरिगा
न॥२४७॥ ॥चौपाई॥ ॥एकबारजननीअन्हवाए
॥करिसिंगारपलनापौढाए॥निजकुलइष्टदेवभगव
ना॥पूजाहेतुकीन्हअसनाना॥करिपूजानैवेद्यचढा
वा॥आपुगइजहबाकबनावा॥बहुरिमातुतहंवाच
लिआइ॥भोजनकरतदीखरघुराई॥गईजननीशि
शुपहंभयभीता॥देखाबालकतहांपुनीता॥बहुरिआ
इदेखासुतसोई॥हृदयकंपमनधीरनहोई॥इहांउहां
दुइबालकदेखा॥मतिभ्रममोरिकिआनविशेषा॥दे-
खिरामजननीअकुलानी॥प्रभुहंसिदीन्हमधुरमुसु
कानी॥ ॥दोहा॥ ॥दिखरावामातहिंनिज॥अद्भु
तरूपअखंड॥रोमरोमप्रतिराजहिं॥कोटिकोटिब्रह्मां
ड॥२४८॥ ॥चौपाई॥ ॥अगणितरविशशिशिव
चतुरानन॥बहुगिरिसरितसिंधुमहिकानन॥काल-
कर्मगुणज्ञानस्वभाऊ॥सोदेखाजोसुनानकाऊ॥देखी
मायासबबिधिगाढी॥अतिसभीतजोरेंकरठाढी॥दे
खाजीवनचावैजाही॥देखिभक्तिजोछोरैनाही॥तनु
पुलकितमुखबचननआवा॥नयनमूदिचरणनिशि
रनावा॥विस्मयमंददेखिमहतारी॥भयेबहुरिशिशु
रूपखरारी॥अस्तुतिकरिनजाइभयमाना॥जगत
पिताभैसुतकरिजाना॥हरिजननीबहुविधिसमुझा-
ई॥यहजनिकतहुंकहसितैमाई॥ ॥दोहा॥ ॥बार
बारहूकौशल्या॥बिनयकरैकरजोरि॥अबजनिक
बहूंव्यापै॥प्रभुमोहिमायातोरि॥२४९॥ ॥चौपाई॥
॥ ॥बालचरितहरिबहुविधिकीन्हा॥अतिआनंददास

नकहदीन्हा॥कछुककालबीतेंसबभाई॥बडेभयेपरि-
जनसुखदाई॥चूडाकरणकीन्हगुरुआई॥विप्रनपु
निदक्षिणाबहुपाई॥परममनोहरचरितअपारा॥कर
तफिरतचारिउसुकुमारा॥मनक्रमबचनअगोचरजो
ई॥दशरथअजिरविचरप्रभुसाई॥भोजनकरतबुला
वनराजा॥नहिंआवहिंतजिबालसमाजा॥कौशल्या-
जबबोलनजाई॥ठुमुकिठुमुकिप्रभुचलहिंपराई॥-
निगमनेतिशिवअंतनपावा॥ताहिधरेजननीहठिधा
वा॥धूसरधूरिभरेतनुआए॥भूपतिविहंसिगोदबैठा
ए॥ ॥दोहा॥ ॥भोजनकरतचपलचित॥इतउतअ
वसरपाइ॥भाजिचलेकिलकतबदन॥दधिओदनल
पटाइ॥२५०॥ ॥चौपाई॥ ॥बालचरितअतिसरल
सुहाए॥शारदशेषशंभुश्रुतिगाए॥जिनकरमनइनस
ननहिंराता॥तेजनवंचितकियेविधाता॥भएकुमारज
बहिंसबभ्राता॥दीन्हजनेऊगुरुपितुमाता॥गुरुगृहग
एपढनरघुराई॥अल्पकालविद्यासबआई॥जाकीस
हजश्वासश्रुतिचारी॥सोहरिपढयहकौतुकभारी॥वि
द्याविनयनिपुणगुणशीला॥खेलहिंखेलसकलनृप-
लीला॥करतलबाणधनुषअतिसोहा॥देखतरूपचरा
चरमोहा॥जिनवीथिनविहरहिंसबभाई॥थकितहो
हिंसबलोगलुगाई॥ ॥दोहा॥ ॥कोशलपुरवासीन
र॥नारीवृद्धअरुबालु॥प्राणहुतेंप्रियलागहिं॥सबक
हरामकृपालु॥२५१॥ ॥चौपाई॥ ॥बंधुसखासंग
लेहिंबुलाई॥बनमृगयानितखेलहिंजाई॥पावनमृ-
गमारहिंजियजानी॥दिनप्रतिनृपहिंदेखावहिंआनी॥

जो मृगराज बाण के मारे ॥ ते तनु तजि सुरलोक सिधारे ॥ अनुज सखा संग भोजन करहीं ॥ मातु पिता आज्ञा अनुसरहीं ॥ जेहि विधि सुखी होहिं पुरलोगा ॥ करहिं कृपानिधि सोइ संयोगा ॥ वेद पुराण सुनहिं मन लाई ॥ आपु कहहिं अनुजहि समुझाई ॥ प्रात काल उठि कै रघुनाथा ॥ मातु पिता गुरु नावहिं माथा ॥ आयसु मांगि करहिं पुर काजा ॥ देखि चरित हर्षहिं मन राजा ॥ ॥ दोहा ॥ व्यापक अकल अनीह अज ॥ निर्गुण नाम न रूप ॥ भक्त हेतु नाना बिधि हिं ॥ करत चरित्र अनूप ॥ २५२ ॥ ॥ चौपाई ॥ ॥ यह सब चरित कहा मैं गाई ॥ आगिल कथा सुनहु मन लाई ॥ विश्वामित्र महामुनि ज्ञानी ॥ बसहिं बिपिन शुभ आश्रम जानी ॥ तहं जप यज्ञ योग मुनि करहीं ॥ अति मारीच सुबाहुहि डरहीं ॥ देखत यज्ञ निशाचर धावहीं ॥ करहिं उपद्रव मुनि दुख पावहीं ॥ गाधितनय मन चिंता व्यापी ॥ हरि बिनु मरहिं न निशाचर पापी ॥ तब मुनिबर मन कीन्ह बिचारा ॥ प्रभु अवतरेउ हरण महि भारा ॥ एहु मिस देखौं प्रभु पद जाई ॥ करि बिनती आनौं द्वौ भाई ॥ ज्ञान बिराग सकल गुण अयना ॥ सो प्रभु मैं देखब भरि नयना ॥ ॥ दोहा ॥ ॥ बहु बिधि करत मनोरथ ॥ जात न लागि बार ॥ करि मज्जन सरजू सलिल ॥ गये भूप दरबार ॥ २५३ ॥ ॥ चौपाई ॥ ॥ मुनि आगमन सुना जब राजा ॥ मिलन गये उलै विप्र समाजा ॥ करि दंडवत मुनिहिं सनमानी ॥ निज आसन बैठारीन आनी ॥ चरण पखारि कीन्ह अति पूजा ॥ सो सम आजु धन्य नहि दूजा ॥ बिबिध भांति भोज

न करवावा॥ मुनिवरहृदयहर्ष अतिपावा॥ पुनिचरण
नमेलेसुतचारी॥ रामदेखिमुनिबिरतिबिसारी॥ भये-
मगन देखतमुखशोभा॥ जनुजकोरपूरणशशिलोभा
॥ तबमनहर्षिवचनकहराऊ॥ मुनिअसकृपाकीन्हन
हिकाऊ॥ केहिकारणआगमनतुह्मारा॥ कहहुसोक
रतनलाउबवारी॥ असुरसमूहसतावहिंमोरी॥ मैंया
चनआएउंनृपतोही॥ अनुजसमेतदेहुरघुनाथा॥ नि
शिचरबधमैंहोबसनाथा॥ ॥दोहा॥ देहुभूपमनह
र्षित॥ तजहुमोहअज्ञान॥ धर्मसुयशनृपतुमकहं॥
इनकहंअतिकल्याण॥२५४॥ ॥चौपाई॥ ॥सुनि
राजाअतिअप्रियवाणी॥ हृदयपंकमुखदुतिकुह्मिला
नी॥ चौथेपनपाएउसुतचारी॥ विप्रबचननहिकहेहु
विचारी॥ मांगहुभूमिधेनुधनकोषा॥ सर्वस्वदेहुआ
जुसहरोषा॥ देहप्राणतेंप्रियकछुनाहीं॥ सोउमुनिदेउं
निमिषएकमाहीं॥ सबसुतप्रियमोहिप्राणकिनाई॥
रामदेतनहिबनैगुसाईं॥ कहंनिशिचरअतिघोरक-
ठोरा॥ कहंसुंदरसुतवयसकिशोरा॥ सुनिनृपगिरा
प्रेमरससानी॥ हृदयहर्षमानामुनिज्ञानी॥ तबवसिष्ठ
बहुविधिसमुझावा॥ नृपसंदेहनाशकहंपावा॥ अति
आदरदोउतनयबुलाये॥ हृदयलाइबहुभांतिसिखा
ये॥ मेरेप्राणनाथसुतदोऊ॥ तुममुनिपिताआनन
हिकोऊ॥ ॥दोहा॥ ॥सौंपेभूपतिऋषिहिसुत॥
बहुविधिदेइअशीस॥ जननीभवनगएप्रभु॥ चले
नाइपदशीस॥२५५॥ ॥सोरठा॥ ॥पुरुषसिंहदोउ
बीर॥ हर्षिचलेमुनिभयहरण॥ कृपासिंधुमतिधीर॥



अखिलविश्वकारणकरण॥२५६॥ ॥चौपाई॥ ॥ अरुणनयनउरबाहुविशाला॥नीलजलजतनुश्याम तमाला॥कटिपटपीतकसेंवरभाथा॥रुचिरचापसा यकदुहुंहाथा॥श्यामगौरसुंदरद्वौभाई॥विश्वामि त्रमहानिधिपाई॥प्रभुब्रह्मण्यदेवमैंजाना॥मोहि- लगिपितातजेउभगवाना॥चलेजातमुनिदीन्हदिखाई॥ सुनिताडकाक्रोधकरिधाई॥एकहिंबाणप्राणहरि लीन्हा॥दीनजानितेहिंनिजपददीन्हा॥तबऋषिनिज नाथहिंजियचीन्हा॥विद्यानिधिकहंविद्यादीन्हा॥जा तेलागनक्षुधापियासा॥अतुलितबलतनुतेजप्रका शा॥ ॥दोहा॥ ॥आयुधसकलसमर्पिकरि॥प्रभु निजआश्रमआनि॥कंदमूलफलभोजनहिं॥दिये- भक्तहरिजानि॥२५७॥ ॥चौपाई॥ ॥प्रातकहा- मुनिसनरघुराई॥निर्भययज्ञकरहुतुमजाई॥होम करणलागेमुनिझारी॥आपुरहेमखकीरखवारी॥ सुनिमारीचनिशाचरकोही॥लैसहायधावामुनिद्रोही

ही॥बिनुफरबाणरामतेहिंमारा॥शतयोजनगासागर
पारा॥पावकशरसुबाहुपुनिमारा॥अनुजनिशाचर-
कटकसंघारा॥मारिअसुरद्विजनिर्भयकारी॥अस्तु
तिकरहिंदेवमुनिझारी॥तहंपुनिकछुकदिवसरघुरा
या॥रहेकीन्हिविप्रनपरदाया॥भक्तिहेतुबहुकथापु
राणा॥कहेविप्रयद्यपिप्रभुजाना॥तबमुनिसादर-
कहाबुझाई॥चरितएकदेखियप्रभुजाई॥धनुषयज्ञ
सुनिरघुकुलनाथा॥हर्षिचलेमुनिवरकेसाथा॥आ
श्रमएकदीखमगमाहीं॥खगमृगजीवजंतुतहंनाहीं
॥पूछामुनिहिंशिलाप्रभुदेखी॥सकलकथाऋषिकही
विशेषी॥ ॥दोहा॥ ॥गौतमनारीशापबश॥उपल
देहधरिधीर॥चरणकमलरजचाहती॥कृपाकरहु
रघुवीर॥२५९॥ ॥छंद॥ ॥परसतपदपावनशो
कनशावनप्रगटभईतपपुंजसही॥देखतरघुनायक
जनसुखदायकसंमुखहोइकरजोरिरही॥५५॥अ
तिप्रेमअधीरापुलकशरीरामुखनहिंआवैवचनकही
॥अतिशयबडभागीचरणनिलागीयुगलनयनजल
धारवही॥५६॥धीरजमनकीन्हाप्रभुकहचीन्हारघु
पतिकृपाभक्तिपाई॥अतिनिर्मलवाणीअस्तुतिठा
नीज्ञानगम्यजयरघुराई॥५७॥मैंनारिअपावनप्रभु
जगपावनरावणरिपुजनसुखदाई॥राजीवविलोच
नभवभयमोचनपाहिपाहिशरणहिंआई॥५८॥मु
निशापजोदीन्हाअतिभलकीन्हापरमअनुग्रहमैंमा
ना॥देखेउंभरिलोचनहरिभवमोचनयहैलाभशंकर
जाना॥५९॥विनतीप्रभुमोरीमैंमतिभोरीनाथनवर

मागौंआना॥ पदपद्मपरागारसअनुरागाममनमधुपकरैपाना॥ ६०॥ जेहिपदसुरसरितापरमपुनीताप्रगटभईशिवशीसधरी॥ सोइपदपंकजजेंहिपूजतअजममशिरधरेउकृपालुहरी॥ ६१॥ यहिभांतिसिधारीगौतमनारीबारबारहरिचरणपरी॥ जोअतिमनभावासोवरपावागईपतिलोकआनंदभरी॥ ६२॥ ॥दोहा॥ ॥असप्रभुदीनबंधुहरि॥ कारणरहितकृपालु॥ तुलसिदासशठताहिभजु॥ छांडिकपटजंजालु॥ ॥२५६॥ ॥चौपाई॥ ॥चलेरामलक्ष्मणमुनिसंगा॥ गएजहांजगपावनिगंगा॥ ॥ यहप्रसंगतेक्षेपकहैं ॥ अनुजसहितप्रभुकीन्हप्रणामा॥ बहुप्रकारसुखपाएउरामा॥ पुनिसुरसरिउत्पत्तिरघुराई॥ कौशिकपहपूछाशिरुनाई॥ कहमुनिप्रभुतवकुलएकराजा॥ नामसगरतिहुंलोकविराजा॥ नृपकेंयुगभामिनिसुकुमारी॥ केशिनिज्येष्ठसुमतिलघुप्यारी॥ सबप्रकारसपनिगुणभ्राजा॥ सुतबिहीनमनबिस्मयराजा॥ एकसमयभामिनिदोऊसाथा॥ बनतपहेतुगएरघुनाथा॥ सघनसुफलतरुकंदरनाना॥ तहंभृगुमुनितपतेजनिधाना॥ ॥दोहा॥ ॥सहितनारिनृपमुदितमन॥ रहेवरषशतएक॥ कीन्हातपभलदेखिभृगु॥ अस्तुतिकीन्हअनेक॥ २६०॥ चौपाई॥ ॥कहिनिजदुखप्रणामनृपकीन्हा॥ देआशीशतबमुनिवरदीन्हा॥ नृपरानीसनमुनिअसभाषा॥ लेउसोवरजोजिहिंअभिलाषा॥ सुनिमुनिचरणशीशतिन्हनावा॥ देउनाथतुमकहंजोभावा॥ एकहिएककहासुतहोना॥ दुसरिसहस्त्रसाठिगुणलोना॥ हर्षित-

भयेउसुभगवरपाई॥ हाथजोरिचरणनिशिरनाई॥ सहितभामिनिन्हअवधहिंआयेऊ॥ हर्षसहितकछुदिवसगमायेऊ॥जानिसुघरिनखतरसुखदाई॥ तबकेशिनिअसमंजसजाई॥सुमतिमसबतुमरीएकसोई॥भएसुतप्रगटकहेमुनिजोई॥ हर्षसहितदियेदाननरेशू॥पूजिविप्रगुरुगौरिगणेशू॥घृतमधुसुंदरवुरतमंगाए॥ तेसबसुतनृपतिन्हमहुनाए॥ ॥दोहा॥ ॥इहिविधिभएतिहिंसकलसुत॥पूजेसबमनकाम॥जाहीदिवसनिशिहर्षवश॥सुनहुरामघनश्याम॥२६१॥. ॥चौपाई॥ ॥परिजनसबघरघरनिनरेशू॥अतिआनंदतनुमिटाकलेशू॥बालकेलिकरिभएउकुमारा॥लीलाकरैंअगमसंसारा॥होहिसुकाजसकलमनचीने॥इहिंसुखबसतबहुतदिनबीते॥सरजूनदीअवधिजोअहई॥विमलसलिलउत्तरदिशिवहई॥प्रजालोगकेबालकनाना




॥निजदिनदीकरहिंअस्नाना॥ असमंजसनहांतरणीआनी॥निन्हहिंनृपादिबोरतगहिपानी॥नागरजासबपरअकुलानी॥बालकनुपअसदसुतहृदयवानी॥सकुलगए

जहं बैठनृपाला॥ बोलेबचननाइपदभाला॥ तजबदेशब
रुसुनहुनरेशू॥ विनातजेनहिंमिटवकलेशू॥ तुमनृपच
हहुप्रजाप्रतिपाला॥ सुतहुतुह्मारप्रासबकरकाला॥
॥दोहा॥ ॥तबसुतकीन्हेपापबहु॥ मारेबालकवृंद॥तु
मकहंप्राणसमानसुत॥ सकलप्रजनिकहंमंद॥२६२॥
चौपाई॥ ॥प्रजागिरासुनिधीरजदीन्हा॥ सुतहिदेश
तेंबाहरकीन्हा॥ तासुतनयजगविदितप्रभाऊ॥ गुण-
निधिअंशुमानतिहिंनाऊ॥ बसतहृदयनृपकेसोकेसें
फणिमणिमीनसलिलरहजैसें॥ गएप्रजासबनिजनि
जधामा॥ भयेविशोचमनहिंबिश्रामा॥ बहुरिनृपतिम
नकीन्हबिचारा॥ आइभयेउपनचौथहमारा॥ द्विजमं
त्रिनगुरुसुतनिबुलाए॥ हिमगिरिविंध्यमध्यतबआ-
ए॥ रुचिरबेदिकाएकबनाई॥ देखतबनैबरणीनहिजा
ई॥ मखआरंभछांडेउतबतुरगा॥ वेगवंतदेखियजिमि
उरगा॥ ॥दोहा॥ ॥सुरपतिसुनिमखदारुण॥ मन-
महंकरिअनुमान॥ आइतुरगतिन्हलीन्हेउ॥ मरमन-
कोऊजान॥२६३॥ ॥चौपाई॥ ॥राखेउआनिकपिल
मुनिपाहीं॥ कोऊनजानकाहुगतिनाहीं॥ युगवतरहैंजे
सुभटसयाने॥ लेततुरगतिनहूनहिजाने॥ तिनसबआ
इकहानृपपाहीं॥ महाराजहमकहंतडराहीं॥ लीन्हतुर
गयहजाननकोई॥ कहाकरीयसोइआयसुहोई॥ सु
नतबचननृपविस्मयपाएऊ॥ सकलसुतनकहंतुरत
बुलाएऊ॥ जाइतुरगलुमहेरहुजाई॥ सकलचलेचरण
॥ सुरपतिसमदेखियबलवीरा॥ सकलध
नुर्धरआतिरणधीरा॥ तिनहिचलतधरणीअकुलाई॥

वलिपशुजीवभएसवआई॥सुमनवाटिकाउपवनबागा
॥सरितकूपवापिकातडागा॥नगरगांउमुनिआश्रमना-
ना॥गिरिकाननकंदरअस्थाना॥ ॥सोरठा॥ ॥इहि
विधिखोजेहुजाइ॥आएसवमिलिभूपपहिं॥चरण-
निमाथोनाइ॥बोलेप्रभुकहुंअश्वनहिं॥२६४॥ ॥चौ
पाई॥ ॥खोजंमहिंसुतफेरिपठाए॥चलैसकलपूर-
वदिशिआए॥तिनकेकरजनुवज्रसमाना॥योजनभ
रिखोदलहिंवलवाना॥देखिअतुलवलविबुधडराने
॥मरिहहिंकहिबिरंचिसमाने॥शोधतमहिपातालस
वआए॥दिग्गजदेखिसवनिशिरनाए॥तिहिंपूजास
वकथासुनाएऊ॥बहुरिसकलदक्षिणदिशिआएऊ
॥इहिविधिपुनिदूसरगजदेषा॥अतिउत्तंगगुणविम-
लविशेषा॥ताहुकहंप्रणामपुनिकीन्हा॥चलेसकल-
पश्चिमचितदीन्हा॥तीसरेदेखिप्रदक्षिणाकीन्हा॥पु
निउत्तरदिशिसोधनलीन्हा॥दिग्गजश्वेतदेखिसुखे
पाए॥सकलकपिलमुनिपरचलिआए॥खोदिसिमही
कोउपारनपावा॥सोइभाचलहुदिशिजलधिसुहावा
॥ ॥दोहा॥ ॥देखिसिआइतुरंगनव॥वांधामुनिव
रपास॥वोलेवचनसकुटहुइ॥भाचहसवकरनाश॥
॥२६५॥ ॥चौपाई॥ ॥खोदामहीहमचारिहुक्रोधा॥रे
रेदुष्टचहुननांहगोधा॥कोउकहचोरदोखवहुहोई॥
दोहरामकरनासननहिंकोई॥सुननवचनमुनिनि-
नयाननहीं॥भगभस्मलागमहंसवनवहीं॥उमावच-
नीजहिंसपुजिनवोन्हा॥सुधाहोईनर्यातहिंकमडोला
॥पावकनारीभयंकरमार्गी॥जरहिंनकाहेनंअभिमानी॥

॥जानिगरलजेसंग्रहकरहीं ॥स्रुनहुरामतेकाहेनमरहीं क्रोधकीन्हबिनकरैंबिचारा॥भएसकलतिहिंतेजरिक्षारा॥इहांनृपतिअंशुमानबुलाएऊ॥नहिंआएसुततिन्हहिंपठाएऊ॥ ॥दोहा॥ ॥दीन्हिनृपतिआशीशनब॥अतिहितबारहिंबार॥वेगिफिरहुलैतुरगस्रुत॥मेरेप्राणअधार॥२६६॥ ॥चौपाई॥ ॥चलेऊनाईपदशीशकुमारा॥विष्णुभक्तिहुंकुलउजिआरा॥जहंकहुंनिरखिमुनिनिकेधामा॥पूछीखबरिकरिदंडप्रणामा॥चलेमुनिन्हसनपाइआशीसा॥खोजहुंपैंहहुजाहुमहीशा॥इहिबिधिखोजतमगमहजाता॥मिलेउगरुडस्रुमतिकरभ्राता॥चरणपरततबआशिषदएऊ॥जरेसकलजिहिंबिधिसोकहेऊ॥स्रुनतहिबचनशोचभाभारी॥लैखगेशदेखएउथलबारी॥अंशुमानतहंमज्जनकीन्हा॥क्रमक्रमसबहिंतिलांजलिदीन्हा॥बहुरिगरुडबोलेस्रुनुभ्राता॥मैंतोहिकहौंकरैंएकबाता॥ ॥सोरठा॥ ॥करस्रुतसोइउपाइ॥गंगाआवहिंअवनिमहं॥दरशनतेअघजाइ॥मज्जनकीन्हेपरमहित॥२६७॥ ॥चौपाई॥ ॥षष्टिसहस्रस्रुततरिहहिंइहिंबिधि॥गंगापाइपरमपावननिधि॥स्रुनि-असबचनहृदयअतिभाए॥सहितगरुडमुनिवरपहिंआए॥तबखगेशमुनिचरणनिनायेऊ॥पूरबकथानृपकेरिसुनायेऊ॥आशिषदेइतुरगमुनिदीन्हा॥हर्षितहृदयगवनतबकीन्हा॥नगरसमीपगरुडपहुचाई॥गयेउभवनतबनिजरघुराई॥इहांतुरंगलेइनृपहिंशिरुनाई॥षष्टिसहस्रस्रुवमरणस्रुनाई॥विस्मयहर्षबिबसनृपभएऊ॥कीन्हजज्ञदानबहुदएऊ॥बहुबिधिनृपतिराजतबकी-

न्हा॥ प्रजालोगकहंअतिसुखदीन्हा॥ ॥दोहा॥ ॥मनु
कहंराजदेइनृप॥ आपुगएउसुरधाम॥ सुरसरिमहीआ
येबिना॥ मनुनलहैबिश्राम॥ २६८॥ ॥चौपाई॥ ॥ता
सुतनयदिलीपनृपभयेऊ॥ मनुतपहेतुउत्तरदिशिगए
ऊ॥ अतिहिअगमतपकीन्हनृपाला॥ भएकालवशगएं
कछुकाला॥ किहिविधिकहौंदिलीपप्रभुताई॥ सेवहिं
सकलनृपतितिहिंआई॥ युगवनजासुसुखसुरपतिर
हई॥ महिमातासुकवनकविकहई॥ भागीरथअस
सुतभएजासू॥ पितुसमनीतिअधिकउरतासू॥ तिन्ह
हिंबोलितबदीन्हेउराजू॥ आपुचलेउठितपकेकाजू॥
मनमहंकरतपंथअनुमाना॥ सुरसरिआवतजोंनतु
माणा॥ जिमिमनुतनुदीन्हेंतिमिदेऊ॥ फिरिनिजनगर
कनाउनलेऊ॥ इहिविधिकरतविचारभुवाला॥ जाइ
कीन्हतपपरमविशाला॥ ॥सोरठा॥ ॥करतविचा
रभुवाल॥ जाइकीन्हवनप्रबलतप॥ बीतेकछुएककाल॥ देहतजोकोउप्रगटनहिं॥ २६९॥ ॥चौपाई॥ ॥
सुरसरिलागितजेतनभूपा॥ सोतजिमृदपिआहिंजल
रूपा॥ इहांभगीरथमनअसभएऊ॥ पितुनअबलहुदि
नचलिगएऊ॥ ककुत्स्थनामतनयएकरहेऊ॥ दीन्हारा
जनीतिबहुकहेऊ॥ कान्हसनपूर्वकथासुनपांहा॥ दीन्ह
अशीषचलेउनरनाहा॥ निकसतनगरसगुनभलपाए॥
अतिहिनिबिडवनतहांनृपआए॥ देखिभगीरथमन-
अतिभावा॥ सुरसरिहेतुनपाहिंमनलावा॥ एकचरण
ठाढ़भुजाउठाए॥ शिवसंभुध्याननिजमनहिंलाए॥ वर्ष
सहस्रबीतेइहिभांती॥ जानतजानहिंदिनअरुराती॥ दि

अतपबिधिचलिआए॥ बोलेनृपसनबचनसुना
॥चांहहिंनृपसुलेहुवरदाना॥ बोलेउनृपकरिअजहिंप्र
णामा॥जोमांगोंसोजानतअहहू॥ सोमोहिसनमागन
प्रभुकिमिकहहू॥ ॥सोरठा॥ ॥तदपिकहौंप्रभुदेहु
॥बरशुभसंतानबहु॥हुसरैंकरहुसनेहु॥ गंगाआवहिं
अवनिमहं॥२७०॥ ॥चौपाई॥ ॥एवमस्तुकहिपुनि
कहहीं॥सुरसरिदेउराखिकोसकहीं॥छूटेजाइ
पुनितुरनरसातल॥फिरहिननृपतिसुनियमोभूतल॥
तिहिनेंकहौएकनोहिउपाही॥ अतिदयालुशंकरमन-
मांहीं॥सोइसकैराखिदेवसरिआजू॥नाहिजपेनबहो
इहिकाजू॥ असकहिबिधिअंतरहितभएऊ॥बहुरिभ-
गीरथशिवपठएऊ॥बिबिधवर्षअंगुष्ठअधारा॥बारबा
रशिवनामउच्चारा॥शिवकृपालुप्रगटेतबआई॥हाथ-
जोरिनृपकहशिरनाई॥मैंराखवसुरसरिकहईशा॥बहु
रिउमापतिगएकैलाशा॥ ॥दोहा॥ ॥उहांदेवसरिशि
बबचन॥सुनिमनकीन्हबिचार॥जाउरसातलशिवस
हित॥जाननलावौंवार॥२७१॥ ॥चौपाई॥ ॥अंतर
जामीशिवरचाउपाई॥निजशिरजटासुअगमबनाई॥
इहांभगीरथअस्तुतिकीन्ही॥सुनिमृदुगिराछांडिबिधि
दीन्ही॥छूटतसोरभएउअतिभारी॥चकितदेवअहिदि
ग्गजचारी॥सुरसरिआइशिवजटासमानी॥एकवर्ष
तहांरहीभुलानी॥कौतुकदेखिसकलसुरहर्षे॥कहि-
जयजयतिसुमननतिन्हवर्षे॥बहुरिभगीरथसुमिरए
कीन्हा॥शिवतबडारिबुंदएकदीन्हा॥तिहितेंभईतीनि
तबधारा॥एकगईनभएकपतारा॥गईनभसोअघसो

घकीसांपिनी ॥ देवनि धरानामममंदाकिनी ॥ ॥सोरठा॥
दुसरीगईपताल ॥ नामप्रभावनिहरणीदुख ॥ तीसरीगं
गविशाल ॥ सुरसंतनिकहंकरणिसुख ॥२७२॥ ॥चौपा
ई॥ ॥आइभगीरथतबशिरनावा ॥ बोलीसुरसरिबच
नसुहावा ॥ वेगवंतनृपरथतैंआनू ॥ तुरगमरुतसुभग
निजिमिभानू ॥ तिहिंरथचढिनृपचलुममआगें ॥ चलि
होमैंतवपाछेलागें ॥ सुनिनृपतुरतदिव्यरथआना ॥ च
ढउहृदयसुमिरतभगवाना ॥ चलीअग्रकरिनृपहिंसु
रसरी ॥ देवन्हमुदितसुमनझरकरी ॥ चलततेजकछु
वरणिनजाई ॥ टूटहितरुगिरिशिलासुहाई ॥ करहिंकु
लाहलजीवबहुजाती ॥ कमठनक्रऊपव्याकुलबहुभांती
॥ मज्जनकरहिंदेवताआई ॥ मुनिगणसिन्द्वरहेतहंछाई॥
सोरठा॥ ॥नपनकरैमनलाइ॥ हर्षहृदयनहिंजानकहि
॥ दरशनतैंअघजाइ॥ तरहिंसकलसुरमुनिकहहिं ॥२७३
॥ चौपाई॥ ॥करिजोमज्जनतपमनलाइहि ॥ तिहिंकीम
हिमाकहिनसिराइहि ॥ स्यंदनपरनृपसोइहकैसें ॥ तेजवं
नरविदेखियजैसें ॥ लांघतशैलसुहावनदेशा ॥ पाछेंसु
रसरिअग्रनरेशा ॥ हरिद्वारसमीपतबआई ॥ तीर्थदेखि
सुरसरिमनभाई ॥ तीरथहुमनभासुखभारी ॥ आइप्र-
यागपहुंचीअघहारी ॥ तहांमज्जनकीन्हेंदुखजाई ॥ बहु
रिदेवसरिकाशीआई ॥ सोशिवपुरीसहजसुखदाई ॥
वरणिनजाइमनोहरताई ॥ औरतीर्थतीनधविधिजानी
॥ गङ्गनहांनितेसबकहांबखानी ॥ मगन्होगनकहंकरतिसना
था ॥ जाइनृपोइहांवधिरघुनाथा ॥ ॥दोहा॥ ॥भली-
भांतिउरधिमहं ॥ उदधिहृदयहरषान ॥ लगेउसराहन-

भगीरथहिं॥तुमसमधन्यनआन॥२७४॥ ॥चौपाई॥
कीन्हेउअसजशकरइनकोई॥तपमहिमाबलकाइनहो
ई॥सगरतनयतरेतनकाला॥हर्षवंततबभएउभुवाला
औरौरहीजेकुलमहकोऊ॥तिन्हकेसंगतरेसबओऊ॥
सकलसुरन्हसंगतहांविधाता॥नृपसनआइकहीअ
सिबाता॥धन्यभगीरथजगयशलएऊ॥तुमसमाननृप
अवरनभएऊ॥आपनिसत्यप्रतिज्ञाकरेऊ॥संमतवेद
सबहिंसुभदएऊ॥गंगासागरसबकोऊकहहीं॥अघ
उलूकदेखतरविडरहीं॥भागीरथीअसनामकहेहीं॥
सुरमुनिनागसिद्धयशगहेहीं॥असकहिंविधिनिजलो
कसिधाए॥इहांभगीरथअतिसुखपाए॥ ॥छंद॥
॥पाएअमितसुखबहुरिपूजउसुरसरिहिमनलाइके
॥तबदीन्हआशिषमुदितगंगानृपभवनगएसुखपाइके
॥६२॥इहिंभातिसुनिगंगाकथातबरामऋषिचरणनि
नए॥कहदासतुलसीरामलक्ष्मणहिंमहामुनिआशिष
दए॥६३॥ ॥दोहा॥ ॥कौशिकआशिषअमीयसम॥
सुनिहर्षेरघुनाथ॥प्रभुसुखपाइकहाबहुरि॥वेगिच
लियमुनिनाथ॥२७५॥*॥यहांतकक्षेपकहैं॥*॥ ॥
चौपाई॥ ॥गाधिसुवनसबकथासुनाई॥जेहिंप्रका
रसुरसरिमहिआई॥तबप्रभुऋषिनसमेतन्हाए
॥विविधदानमहिदेवनपाए॥हरषिचलैमुनिवृंदसहा
या॥वेगिविदेहनगरनियराया॥पुररम्यतारामजब-
देषी॥हर्षेअनुजसमेतविशेषी॥वापीकूपसरितसरना
ना॥सलिलसुधासममणिसोपाना॥गुंजतमंजुमत्तर
सभृंगा॥कूजतकलबहुबरणबिहंगा॥बरणबरणवि

कसेजलजाता॥त्रिविधसमीरसदासुखदाता॥ ॥दोहा॥ ॥सुमनवाटिकाबागवन॥बिपुलबिहंगनिवास॥ फूलतफलतसुपल्लवित॥सोहतपुरचहुपास॥२७६॥
चौपाई॥ ॥बनैनबरणतनगरनिकाई॥जाहांजाइमनतहांलुभाई॥चारुबजारविचित्रअटारी॥मणिमयविधिजनुस्वकरसवारी॥धनिकवणिकवरधनदसमाना॥बैठेसकलवस्तुलैनाना॥चोहटसुंदरगलीसुहाई॥संततरहहिंसुगंधसिचाई॥मंगलमयमंदिरसबकेरे॥चित्रितजनुरतिनाथचितेरे॥पुरनरनारिसकलशुचिसंता॥धर्मशीलज्ञानीगुणवंता॥अतिअनूपजहंजनकनिवासू॥विथकहिंविबुधविलोकिविलासू॥होतचकितचितकोटविलोकी॥सकलभुवनशोभाजनुरोकी॥ ॥दोहा॥ ॥धवलधाममणिपुरपटु॥सुघटितनानाभांति॥सियनिवाससुंदरसदन॥शोभाकिमिकहिजाति॥२७७॥ ॥चौपाई॥ ॥सुभगद्वारसबकुलिशकपाटा॥भूपभीरनटमागधभाटा॥बनीविशालबाजिगजशाला॥यहगजरथसंकुलसबकाला॥सूरसचिवसेनपबहुतेरे॥नृपगृहसरिससदनसबकेरे॥पुरबाहिरसरसरितसमीपा॥उतरेजहंतहंविपुलमहीपा॥देखिअनूपअकमसराई॥सबसुपासिसबशांतिसुहाई॥कौशिककहेउमोरमनमाना॥इहांरहियरघुबीरसुजाना॥भलेहिनाथकहिकृपानिकेता॥उतरेतहंमुनिवृंदसमेता॥विश्वामित्रमहामुनिआए॥समाचारमिथिलापतिपाए॥ ॥दोहा॥
संगसचिवशुचिभूरिभट॥भूसुरवरगुरुजाति॥चलेमिलनमुनिनायकहिं॥मुदितराउयहभांति॥२७८॥

॥चौपाई॥ ॥कीन्हप्रणामधरणिधरिमाथा॥दीन्हअशी
षनृपहिंमुनिनाथा॥विप्रवृंदसबसादरवंदे॥जानिभाग्य
वडराउअनंदे॥कुशलप्रश्नकहिबारहिंबारा॥विश्वामित्र
नृपहिंबैठारा॥तेहिअवसरआएदोऊभाई॥गएरहैदे-
खनफुलवाई॥श्यामगौरमृदुवयसकिशोरा॥लोचनसु
खदविश्वचितचोरा॥उठेसकलजबरघुपतिआए॥ वि
श्वामित्रनिकटबैठाए॥भएसबसुखीदेखिदोभ्राता॥बा
रिबिलोचनपुलकितगाता॥मूरतिमधुरमनोहरदेषी॥भ
एउविदेहविदेहविशेषी॥ ॥दोहा॥ ॥प्रेममगनमनजा
निनृप॥करिविवेकधरिधीर॥बोलेउमुनिपदनाइशिर
॥गद्गदगिरागंभीर॥२७९॥ ॥चौपाई॥ ॥कहहुनाथ-
सुंदरदोउबालक॥मुनिकुलतिलककिनृपकुलपालक॥
ब्रह्मजोनिगमनेतिकहिगावा॥उभयवेषधरिसोईकिआ
वा॥सहजविरागरूपमनमोरा॥थकितहोतजिमिचंद्रच
कोरा॥तातेंप्रभुपूछौंसदभाऊ॥कहहुनाथजनिकरहुदु
राऊ॥इनहिबिलोकतअतिअनुरागा॥परबसब्रह्मसु
खहिमनत्यागा॥कहमुनिबिहंसिकहेहुनृपनीका॥बच
नतुह्मारनहोइअलीका॥एप्रियसबहिजहांलगिप्राणी
॥मनमुसुकाहिंरामसुनिबाणी॥रघुकुलमणिदशरथ
केजाए॥ममहितलागिनरेशपठाए॥ ॥दोहा॥ ॥रा
मलषणदोबंधुवर॥रूपशीलबलधाम॥मखराखेउस
बसाक्षिजग॥जीतिअसुरसंग्राम॥२८०॥ ॥चौपाई॥
॥मुनितबचरणदेखिकहराऊ॥कहिनशकौंनिजपुण्य
प्रभाऊ॥सुंदरश्यामगौरदोउभ्राता॥आनंदहूकेआनंद
अनकीप्रीतिपरस्परपावनी॥कहिनजाइमनभाव

सुहावनी ॥ सुनहुनाथकहमुदितविदेहू॥ब्रह्मजं। इवसहजसनेहू॥पुनिपुनिप्रभुहिंचितवनरनाहू॥पुलक गातउरअधिकउछाहू॥मुनिहिप्रशंसिनाइपदशीसा॥ चलेउलवाइनगरअवनीशा॥सुंदरसदनसुखदसबका ला॥तहांवासलैदीन्हभुआला॥करिपूजासबबिधिसे वकाई॥गयेउराउगृहबिदाकराई॥ ॥दोहा॥ ॥ऋष यसंगरघुवंशमणि॥करिभोजनविश्राम॥जवैप्रभुभ्रा तासहित॥दिवसरहाभरियाम॥२८१॥ ॥चौपाई॥ लषणहृदयलालसाविशेषी॥जाइजनकपुरआइयदे- षी॥प्रभुभयवहुरिमुनिहिंसकुचाहीं॥प्रगटनकहहिंम नमुसुकांहीं॥रामअनुजमनकीगतिजानी॥भक्तवत्स लनाहियकुलसानी॥परमविनीतसकुचिमुसुकाई॥ बोलेगुरुअनुशासनपाई॥नाथलषणपुरदेखनचहहीं ॥प्रभुसंकोचडरप्रगटनकहहीं॥जौंराउरआयसुमैपा ऊं॥नगरदेखाइतुरतलैआऊं॥सुनिमुनीशकहवचन सप्रीती॥कसनरामराखहुतुमनीती॥धर्मसेतुपालकतु मनाना॥प्रेमविवससेवकसुखदाना॥ ॥दोहा॥ जाइदेखिआवहुनगर॥सुखनिधानदौभाइ॥करहुसु फलसबकेनयन॥सुंदरवदनदेखाइ॥२८२॥ ॥चौ पाई॥ ॥मुनिपदकमलवंदिदोउभ्राता॥चलेलोकलो चनसुखदाता॥बालकवृंददेखिअतिशोभा॥लगेसंग लोचनमनलोभा॥पीतवसनपरिकरकटिभाथा॥चा रुचापशरसोहतहाथा॥तनुअनुहरतसुचंदनखोरी॥ श्यामलगौरमनोहरजोरी॥केहरिकंधरबाहुविशाला॥ उरअतिरुचिरनागमणिमाला॥सुभगशोणसरसी

रुहलोचन॥ बदनमयंकतापत्रयमोचन॥ काननिकनक
फूलछबिदेहीं॥ चितवतचितहिंचोरिजनुलेहीं॥ चितव
निचारुभृकुटिवरबांकी॥ तिलकरेखशोभाजनुचांकी॥
॥दोहा॥ ॥रुचिरचौतनीसुभगशिर॥ मेचककुंचि
तकेश॥ नखशिखसुंदरबंधुदोउ॥ शोभासकलसुदेश॥
॥२६३॥ ॥चौपाई॥ ॥देखननगरभूपसुतआए॥ स
माचारपुरवासिनपाए॥ धायेधामकामसबत्यागी॥ म
नहुरंकनिधिलूटनलागी॥ निरखिसहजसुंदरदोउभाई॥
होहिंसुखीलोचनफलपाई॥ युवतीभवनझरोखनिला-
गी॥ निरखहिरामरूपअनुरागी॥ कहहिपरस्परबचन
सप्रीती॥ सखिइनकोटिकामछबिजीती॥ सुरनरअसु
रनागमुनिमांहीं॥ शोभाअसकहुंसुनियतनाहीं॥ विष्णु
चारिभुजविधिमुखचारी॥ विकटवेषमुखपंचपुरारी॥
अपरदेवअसकोजगआही॥ यहछबिसखिपटतरियै-
जाही॥ ॥दोहा॥ ॥वयकिशोरसुखमासदन॥ श्याम
गौरसुखधाम॥ अंगअंगपरिवारिऐ॥ कोटिकोटिशत
काम॥२६४॥ ॥चौपाई॥ ॥कहहुसखीअसकोतनु
धारी॥ जोनमोहयहरूपनिहारी॥ कोउसप्रेमबोलीमृदु
बाणी॥ जोमैंसुनासोसुनहुसयानी॥ एदोउनृपदशरथ-
केढोटा॥ बालमरालनिकेकलजोटा॥ मुनिकौशिकमख
केरखवारे॥ जिनरणअजिरनिशाचरमारे॥ श्यामगा
तकलकंजविलोचन॥ जोमारीचसुभुजमदमोचन॥ कौ
शल्यासुतसोसुखखानी॥ नामरामधनुशायकपाणी॥
गौरकिशोरबेषवरकाछे॥ करशरचापरामकेपाछे॥ ल
क्ष्मणरामनामलघुभ्राता॥ सुनुसखितासुसुमित्रामाता॥

॥दोहा॥ ॥विप्रकाजकरिबंधुदोउ॥मगमुनिवधूउधारि
॥आएदेखनचापमख॥सुनिहरषींसबनारि॥२९५॥
॥चौपाई॥ ॥देखिरामछबिकोउएककहई॥योग्यजा
नकीयहवरअहई॥जोसखिइन्हहिंदेखिनरनाहू॥पण
परिहरिहठिकरैविवाहू॥कोउकहएभूपतिपहिचाने॥
मुनिसमेतसादरसनमाने॥सखिपरंतुपणराउनतज-
ई॥विधिवशहठिअविवेकहिभजई॥कोउकहजोभल
अहैविधाता॥सबकहसुनियउचितफलदाता॥तौजा
नकिहिमिलौहिवरएहू॥नाहिनआलियहिमहंसंदेहु॥जौ
विधिवशअसबनैसंयोगू॥तौकृतकृत्यहोइसबलोगू॥
सखिहमरेंआतिआरतितातें॥कबहुकएआवहिंएहिना
तें॥ ॥दोहा॥ ॥नाहितहमकहंसुनहुसखि॥इन्हकर
दरशनदूरि॥यहसंघटतबहोइजब॥पुण्यपुराकृतभूरि
॥२९६॥ ॥चौपाई॥ ॥बोलीअपरकहेउसखिनीका॥
यहिविवाहअतिहितसबहींका॥कोउकहशंकरचापक
ठोरा॥एश्यामलमृदुगातकिशोरा॥सबअसमंजसअ
हैसयानी॥यहसुनिअपरकहैमृदुवाणी॥सखिइनक
हकोउकोउअसकहहीं॥बडप्रभावदेखतलघुअहहीं॥
परसिजासुपदपंकजधूरी॥तरीअहल्याअघकृतभूरी॥
सोकिनरहैधनुशिवधनुतोरे॥यहप्रतीतिपरिहरियनभो
रे॥जेहिविरंचिरचिसीयसंवारी॥तेहिंश्यामलवररचे-
उविचारी॥तासुवचनसुनिसवहरषानी॥ऐसेइहोउकह
हिंमृदुवाणी॥ ॥दोहा॥ ॥हियहरषहिंवरषहिंसुम
न॥सुमुखिसुलोचनिवृंद॥जाहिंजहांजहंबंधुदोउ॥त
हंतहंपरमानंद॥२९७॥ ॥चौपाई॥ ॥पुरपूरवदिशि

गेदोउभाई॥ जहां धनुषमखभूमिबनाई॥ अतिविस्तार चारुगचढारी॥ बिमलबेदिकारुचिरसंवारी॥ चहुंदिशि कंचनमंचविशाला॥ रचेजहांबैठहिंमहिपाला॥ तेहिपाछेंसमीपचहुंपासा॥ अपरमंचमंडलीविलासा॥ कछुकऊंचसबभांतिसुहाई॥ बैठहिंनगरलोगजहंजाई॥ तिनकेनिकटविशालसुहाए॥ धवलधामबहुबरणनबनाए॥ जहंबैठेदेखहिंपुरनारी॥ यथायोग्यनिजकुलअनुहारी॥ पुरबालककहिकहिमृदुबचन॥ सादरप्रभुहिंदेखावहिंरचनां॥ ॥दोहा॥ ॥सबशिशुएहिमिसप्रेमबश॥ परसिमनोहरगात॥ तनुपुलकहिंअतिहर्षहिय॥ देखिदेखिदोभ्रात॥२९८॥ ॥चौपाई॥ ॥शिशुसबरामप्रेमबशजाने॥ प्रीतिसमेतनिकटबैठाने॥ निजनिजरुचिसबलेइबुलाई॥ सहितसनेहजाहिंदोउभाई॥ रामदिखावहिंअनुजहिंरचना॥ कहिमृदुमधुरमनोहरबचना॥ लवनिमेषमहिंभुवननिकाया॥ रचेजासुअनुशासनमाया॥ भक्तहेतुसोइदीनदयाला॥ चितवचकितधनुषमखशाला॥ कौतुकदेखिचलेगुरुपाहीं॥ जानिविलंबत्रासमनमाहीं॥ जासुत्रासडरकहंडरहोई॥ भजनप्रभावदेखावतसोई॥ कहिबातेंमृदुमधुरसुहाई॥ कियेबिदाबालकबरिआई॥ ॥दोहा॥ ॥सभयसप्रेमबिनीतअति॥ सकुचसहितदोउभाइ॥ गुरुपदपंकजनाइशिर॥ बैठेआयसुपाइ॥२९९॥ ॥चौपाई॥ ॥निशिप्रवेशमुनिआयसुदीन्हा॥ सबहीसंध्यावंदनकीन्हा॥ कहतकथाइतिहासपुराणी॥ रुचिररजनियुगयामसिरानी॥ मुनिबरशयनकीन्हतबजाई॥ लगेचरणचापनदोउभाई॥ जिन

केचरणसरोरुहलागी॥करतविविधजपयोगविरागी॥ते
दोउबंधुप्रेमजनुजीते॥गुरुपदकमलपलोटतप्रीते॥बार
बारमुनिआज्ञादीन्हा॥रघुवरजाइशयनतबकीन्हा॥चा
पतचरणलषणउरलाए॥सभयसप्रेमपरमसुखपाए॥
पुनिपुनिप्रभुकहसोवहुताता॥पौढेधरिउरपदजलजा
ता॥ ॥दोहा॥ ॥उठेलषणनिशिविगतसुनि॥अरुण
शिखाध्वनिकान॥गुरुतेंपहिलैंजगतपति॥जागेरामसु
जान॥२९०॥ ॥चौपाई॥ ॥सकलशौचकरिजाइन-
हाए॥नित्यनिवाहमुनिहिशिरनाए॥समयजानिगुरु-
आयसुपाई॥लैनप्रसूनचलेदोउभाई॥भूपबागवरदे
खेउजाई॥जहंवसंतऋतुरहीलुभाई॥लागेविटपमनो
हरनाना॥बरणबरणवरवेलिविताना॥नवपल्लवफल
सुमनसुहाए॥निजसंपतिसुरतरुहिंलजाए॥चातक
कोकिलकीरचकोरा॥कूजनविहगनचतकलमोरा॥म
ध्यबागसरसोहसुहावा॥मणिसोपानविचित्रबनावा॥
विमलसलिलसरसिजबहुरंगा॥जलखगकूजतकुंजत
भृंगा॥ ॥दोहा॥ ॥बागतडागविलोकिप्रभु॥हरषेबं
धुसमेत॥परमरम्यआरामयह॥जोरामहिसुखदेत॥२९१
॥ ॥चौपाई॥ ॥चहुंदिशिचितेपूछिमालीगण॥लगे
लैनदलफूलमुदितमन॥तेहिअवसरसीतातहंआई॥
गिरिजापूजनजननिपठाई॥संगसखिसबसुभगयानी
॥गावहिंगीतमनोहरवाणी॥सरसमीपगिरिजागृहसो
हा॥वरणिनजाइदेखिमनमोहा॥मज्जनकरिसरसखी
समेता॥गईमुदितमनगौरिनिकेता॥पूजाकीन्हअधिक
अनुरागा॥निजअनुरूपसुभगवरमांगा॥एकसखीसि

यसंगविहाई॥गईरहीदेखनफुलवाई॥तेहिंदोउबंधुविलो
केउजाई॥प्रेमविवशसीतापहिंआई॥ ॥दोहा॥ ॥तासु
दशादेखीसखिन॥पुलकगातजलनयन॥कहुकारणनि
जहर्षकर॥पूछहिंसबमृदुबयन॥२९२॥ ॥चौपाई॥
देखनबागकुंवरदोउआए॥बयकिशोरसबभांतिसुहाए
॥श्यामगौरकिमिकहौंबखानी॥गिराअनयननयनबिनु
बाणी॥सुनिहर्षीसबसखीसयानी॥सियहियअतिउत
कंठाजानी॥एककहहिंनृपसुततेआली॥सुनेजेमुनिसं
गआएकाली॥जिननिजरूपमोहनीडारी॥कीन्हेस्ववश
नगरनरनारी॥बरणतछबिजहंतहंसबलोगू॥अवशदे
खियेदेखनजोगू॥तासुबचनअतिसियहिसोहाने॥द
रशलागिलोचनअकुलाने॥चलीअग्रकरिप्रियसखिसो
ई॥प्रीतिपुरातनलखैनकोई॥ ॥दोहा॥ ॥सुमिरिसि
यनारदबचन॥उपजीप्रीतिपुनीत॥चकितविलोकतिस
कलदिशि॥जनुशिशुमृगीसभीत॥२९३॥ ॥चौपाई॥
कंकणकिंकिणिनूपुरध्वनिसुनि॥कहतलषणसनरामहृ
दयगुणि॥मानहुंमदनदुंदुभीदीन्हा॥मनसाविश्वविजय
कहंकीन्हा॥असकहिफिरिचितएतेहिंओरा॥सियमु-
खशशिभयेनयनचकोरा॥भयेविलोचनचारुअचंच
ल॥मनहुंसकुचितिमितजेदृगंचल॥देखीसीयशोभा
सुखपावा॥हृदयसराहतबचननआवा॥जनुबिरंचि
सबनिजनिपुणाई॥बिरचिविश्वकहंप्रगटदीखाई॥सुं
दरताकहंसुंदरकरई॥छबिगृहदीपशिखाजनुबरई॥
सबउपमाकबिरहेजुठारी॥केहिपटतरियबिदेहकुमारी
॥ ॥दोहा॥ ॥सियशोभाहियबरणिप्रभु॥आपनिद-

शा बिचारि ॥ बोले शुचि मन अनुज सन ॥ बचन समय अनु
हारी ॥२९४॥ ॥चौपाई॥ ॥तात जनकतनया यह सोई ॥
धनुषयज्ञ जेहि कारण होई ॥ पूजन गौरि सखी लै आई ॥ क
रति प्रकाश फिरति फुलवाई ॥ जासु बिलोकि अलौकिक शो
भा ॥ सहज पुनीत मोर मन क्षोभा ॥ सो सब कारण जान बि
धाता ॥ फरकहिं सुभग अंग सुनु भ्राता ॥ रघुबंशिन कर
सहज स्वभाऊ ॥ मन कुपंथ पग धरै न काऊ ॥ मोहि अतिश
य प्रतीति जिय केरी ॥ जेहिं स्वपने हु परनारि न हेरी ॥ जिन
कै लहहिं न रिपु रण पीठी ॥ नहि लावहिं परतिय मन डीठी
॥ मंगन लहहिं न जिन कै नाहीं ॥ ते नरवर थोरे जग माहीं ॥
॥दोहा॥ ॥करत बात कहि अनुज सन ॥ मन सिय रूप
लोभान ॥ मुख सरोज मकरंद छबि ॥ करत मधुप इव पान ॥
२९५॥ ॥चौपाई॥ ॥चितवति चकित चहूं दिशि सीता ॥
कहँ गए नृपकिशोर मन चीता ॥ जेहि बिलोकि मृगशावकन
यनी ॥ जनु तहँ बरष कमल सित श्रेणी ॥ लता ओट तब सखि
नन लखाए ॥ श्यामल गौर किशोर सुहाए ॥ देखि रूप लोचन
ललचाने ॥ हरषे जनु निज निधि पहिचाने ॥ थके नयन रघुप
ति छबि देखे ॥ पलकनहूं परिहरी निमेषे ॥ अधिक सनेह दे
ह भइ भोरी ॥ शरद शशिहिं जनु चितव चकोरी ॥ लोच
न मग रामहिं उर आनी ॥ दीन्हे पलक कपाट सयानी ॥ जब
सिय सखिन प्रेमबश जानी ॥ कहि न सकहिं कछु मन सकु
चानी ॥ ॥दोहा॥ ॥लता भवन तें प्रगट भे ॥ तेहि अवस
र दोउ भाइ ॥ निकसे जनु युग बिमल बिधु ॥ जलद पटल बिलग
इ गाइ ॥२९६॥ ॥चौपाई॥ ॥शोभा सीव सुभग दोउ
बीरा ॥ नील पीत जलजाभ शरीरा ॥ काकपक्ष शिर सोहत नीके ॥

के॥ गुच्छाविचविचकुसुमकलीके॥ भालतिलकश्रमबिंदु सुहाए॥ श्रवणसुभगभूषणछबिछाए॥ विकटभृकुटि कचघुंघूरवारे॥ नवसरोजलोचनरतनारे॥ चारुचुबुक नासिकाकपोला॥ हासविलासलेतमनुमोला॥ मुखछबि कहिनजाइमोहिपाहीं॥ जेहिबिलोकिबहुकामलजाहीं ॥ उरमणिमालकंबुकलग्रीवा॥ कामकलभकरभुजबल सींवा॥ सुमनसमेतवामकरदोना॥ सांवरकुवरसखीसु ठिलोना॥ ॥दोहा॥ ॥केहरिकटिपटपीतधर॥ सुख माशीलनिधान॥ देखिभानुकुलभूषणहिं॥ विसरासखि नअपान॥२९७॥ ॥चौपाई॥ ॥धरिधीरजएकसखी सयानी॥ सीतासनबोलीगहिपाणी॥ बहुरिगौरिकरध्या नकरेहू॥ भूपकिशोरदेखिकिनलेहू॥ सकुचिसीअलबन यनउघारे॥ संमुखदोउरघुसिंहनिहारे॥ नखशिखदेखि रामकीशोभा॥ सुमिरिपितापणमनअतिक्षोभा॥ परब शसखिनलखीजबसीता॥ भयेउगहरुसबकहहिंसभी ता॥ पुनिआउबएहिंबेरहिंकाली॥ असकहिमनबिहंसि एकआली॥ गूढगिरासुनिसियसकुचानी॥ भएउबिलं बमातुभयमानी॥ धरिबडिधीररामउरआनी॥ फिरीअ पनपोपितुबशजानी॥ ॥दोहा॥ ॥देखनमिसमृगबि हंगतरु॥ फिरेबहोरिबहोरि॥ निरखिनिरखिरघुबीरछ बि॥ बाढेप्रीतिनथोरि॥२९८॥ ॥चौपाई॥ ॥जानिक ठनशिवचापबिसूरति॥ चलीराखिउरश्यामलमूरति॥ प्र भुजबजाततजानकीजानी॥ सुखसनेहशोभागुणखानी ॥ परमप्रेममयमृदुमसिकीन्ही॥ चारुचित्तभीतरलिखि लीन्ही॥ गईभवानीभवनबहोरी॥ बंदिचरणबोलीकर

जोरी ॥ जयजयजयगिरिराजकिशोरी ॥ जयमहेशमुखचं
द्रचकोरी ॥ जयगजबदनषडाननमाता ॥ जगतजननि
दामिनिद्युतिगाता ॥ नहितवआदिमध्यअवसाना ॥ अ-
मितप्रभाववेदनहिजाना ॥ भवभवविभवपराभवकारि
णी ॥ विश्वविमोहिनिस्ववशविहारिणी ॥ ॥दोहा॥ ॥
पतिदेवतासुतीयमहं ॥ मातुप्रथमतवरेष ॥ महिमाअ
मितनकहिशकहिं ॥ सहसशारदाशेष ॥ २२२ ॥ ॥चौ
पाई ॥ ॥सेवतसोहिसुलभफलचारी ॥ वरदायिनित्रि
पुरारिपियारी ॥ देवीपूजीपदकमलतुह्मारे ॥ सुरनरमु
निसबहोहिंसुखारे ॥ मोरमनोरथजानहुनीके ॥ बसहु
सदाउरपुरसबहीके ॥ कीन्हेउप्रगटनकारणतेही ॥ अ
सकहिचरणगहेवैदेही ॥ बिनयप्रेमवशभईभवानी ॥
खसीमालमूरतिमुसुकानी ॥ सादरसियप्रसादउरधरे
ऊ ॥ बोलीगौरीहर्षहियभयेऊ ॥ सुनुसियसत्यअशीष
हमारी ॥ पूजहिमनकामनातुह्मारी ॥ नारदबचनस
दाशुचिसांचा ॥ सोवरमिलिहिंजाहिमनराचा ॥ ॥छं
द ॥ ॥मनजाहिराचेउमिलिहिंसोवरसहजसुंदरसांव
रो ॥ करुणानिधानसुजानशीलसनेहजाननरावरो ॥ ६५
॥ यहिभांतिगौरिअशीससुनिसियसहितहियहर्षि-
तअली ॥ तुलसीभवानिहिपूजिपुनिपुनिमुदितमनमं-
दिरचली ॥ छं ॥ ॥सोरठा॥ ॥जानिगौरिअनुकूल ॥
सियहियहरषनजायकहि ॥ मंजुलमंगलमूल ॥ बामअं
गफरकनलगे ॥ २२३ ॥ ॥चौपाई॥ ॥हृदयसराहत-
सीयलुनाई ॥ गुरुसमीपगवनेदोउभाई ॥ रामकहास
बकौशिकपाहीं ॥ सरलसुभावछुआछलनाहीं ॥ सुम

नपाइमुनिपूजाकीन्ही॥पुनिअशीषदोउभाइन्हदीन्ही॥
सफलमनोरथहोउतुह्मारे॥रामलषणसुनिभएसुखा
रे॥करिभोजनमुनिवरविज्ञानी॥लगेकहनकछुकथा
पुराणी॥विगतदिवसमुनिआयसुपाई॥संध्याकरण
चलेदोउभाई॥प्राचीदिशिशशिउगेउसुहावा॥सियमु
सरिसदेखिसुखपावा॥बहुरिबिचारकीन्हमनमा
हीं॥सियवदनसमहिमकरनाहीं॥ ॥दोहा॥ ॥जन्मसिं
धुपुनिबंधुविष॥दिनमलीनसकलंक॥सियमुखसमता
वकिमि॥चंद्रवापुरोरंक॥३०१॥ ॥चौपाई॥ ॥घटै
बढैविरहिनिदुखदाई॥ग्रसैराहुनिजसंधिहिंपाई॥को
कशोकप्रदपंकजद्रोही॥अवगुणबहुतचंद्रमातोही॥वैदे
हीमुखपटतरदीन्हे॥होइदोषबडअनुचितकीन्हे॥सिय
मुखछविधुव्याजबखानी॥गुरुपहिंचलेनिशाबडिजा
नी॥करिमुनिचरणसरोजप्रणामा॥आयसुपाइकीन्ह
श्रामा॥विगतनिशारघुनायकजाके॥बंधुविलोकिकह
नअसलागे॥उगेअरुणअवलोकहुनाता॥पंकजलोक
लोकसुखदाता॥बोलेलषणजोरियुगपाणी॥प्रभुप्रभा
वसूचकमृदुबाणी॥ ॥दोहा॥ ॥अरुणोदयसकुचेकु
मुद॥उडुगणजोतीतिमलीन॥तिमितुह्मारआगमनसु
॥भएनृपतिबलहीन॥३०२॥ ॥चौपाई॥ ॥नृपस
बनखतकरहिउजियारी॥टारिनशकहिंचापतमभारी॥
कमलकोकमधुकरखगनाना॥हरषेसकलनिशाअवसा
ना॥ऐसेहिप्रभुसबभक्ततुह्मारे॥होइहहिंटूटैधनुषसु
खारे॥उदयभानुबिनुश्रमतमनाशा॥दुरेनखतजगतेजप्र
काशा॥रविनिजउदयव्याजरघुराया॥प्रभुप्रतापसबनृप

नेदेखाया॥तवप्रभुवलमहिमाउदघाटी॥प्रगटीधनुषविघ
टपरिपाटी॥बंधुवचनसुनिप्रभुमुसकाने॥होइशुचिस
हजपुनीतनन्हाने॥नित्यक्रियाकरिगुरुपहिंआए॥चरण
सरोजसुभगशिरुनाए॥शतानंदतबजनकबुलाए॥कौ
शिकमुनिपहिंतुरतपठाए॥जनकविनयतिनआइसु
नाई॥हर्षेबोलिलीएदोउभाई॥ ॥दोहा॥ ॥शतानंदप
दवंदिप्रभु॥बैठेगुरुपहिंजाई॥चलहुतातमुनिकहेउत
ब॥पठवाजनकबुलाइ॥३०३॥ ॥चौपाई॥ ॥सीयस्व
यंवरदेखियजाई॥ईश्वरकाहिधौंदेहिबडाई॥लषणक
हाजशभाजनसोई॥नाथकृपातवजापरहोई॥हर्षेमुनि
सवमुनिवरवाणी॥दीन्हिआशीषसवहिंसुखमानी॥पु
निमुनिवृंदसमेतकृपाला॥देखनचलेधनुषमखशाला
॥रंगभूमिआएदोउभाई॥असिसुधिसवपुरवासिनपा
ई॥चलेसकलगृहकाजविसारी॥वालकयुवाजरठनरना
री॥देखाजनकभीरभइभारी॥शुचिसेवकसवलिएहुंका
री॥तुरतसकललोगनपहिंजाहू॥आसनउचितदेहुस
वकाहू॥ ॥दोहा॥ ॥कहिमृदुवचनविनीततिन॥वैठा
रेनरनारि॥उत्तममध्यमनीचलघु॥निजनिजथलअनु
हारि॥३०४॥ ॥चौपाई॥ ॥राजकुंवरतेहिंअवसरआए
॥मनहुंमनोहरतातनछाए॥गुणसागरनागरवरवीरा॥
सुंदरश्यामलगौरशरीरा॥राजसमाजविराजतरूरे॥उ
डुगणमहंजनुयुगविधुपूरे॥जिनकेरहीभावनाजैसी॥
प्रभुमूरतितिनदेखीतैसी॥देखहिंभूपमहारणधीरा॥
मनहुंवीररसधरेंशरीरा॥डरेकुटिलनृपप्रभुहिंनिहारी॥
मनहुंभयानकमूरतिभारी॥रहेअसुरछलछोणिपवेषा,

॥तिन प्रभु प्रगट काल सम देखा॥पुरबासिन देखे दोउ भाई ॥वर भूषण लोचन सुखदाई॥ ॥दोहा॥ ॥नारिबिलोक हर्षि हिय॥निज निज रुचि अनुरूप॥जनु सोहत शृंगार धरि॥मूरति परम अनूप॥३०५॥ ॥चौपाई॥ ॥विदुष न प्रभु बिराट मय दीषा॥बहु मुख कर पद लोचन शीषा॥ ॥नकजाति अवलोकहिं कैसें॥सज्जन संगे प्रिय लागहिं जैसें॥सहित विदेह बिलोकहि राणी॥शिशु सम प्रीति न खानी॥योगिन परम तत्त्वमय भासा॥संत शुद्ध-सम सहज प्रकाशा॥हरिभक्तन देखे दोउ भ्राता॥इष्टदेव इव सब सुखदाता॥रामहि चितव भाव जेहिं सीया॥सो सनेहु सुख नहि कथनीया॥उर अनुभवति न कहि शक सोऊ॥कवन प्रकार कहै कबि कोऊ॥यहि विधि रहा जाहि जश भाऊ॥तेहि तस देखेउ कोशलराऊ॥ ॥दोहा॥ ॥राजत राजसमाज महं॥कोशलराजकिशोर॥सुंदर-श्यामल गौर तनु॥बिश्वविलोचन चोर॥३०६॥ ॥चौपाई॥ ॥सहज मनोहर मूरति दोऊ॥कोटि काम उपमा लघु सोऊ॥शरद चंद निंदक मुख नीके॥नीरज नयन भावते जी के॥चितवनि चारु मार मद हरणी॥भावति हृदय जाय न हि बरणी॥कल कपोल श्रुति कुंडल लोला॥चिबुक अधर सुंदर मृदु बोला॥कुमुदबंधु कर निंदक हासा॥भृकुटी बिकट मनोहर नासा॥भाल बिशाल तिलक झलकाहीं॥कच बिलोकि अलि अवलि लजाहीं॥पीत चौतनी शिरन सुहाई॥कुसुम कली बिच बीच बनाई॥देखा रुचिर कंबु कल ग्रीवा॥जनु त्रिभुवन सुखमा की सींवा॥ ॥दोहा॥ ॥कुंजर मणि कंठा कुलित॥उर तुलसी की माल॥वृष

भकंधकेहरिठवनि॥ बलनिधिबाहुबिशाल॥३०७॥ ॥
चौपाई॥ ॥कटितूणीरपीलपटबांधे॥करशरधनुषबा
मकरकांधे॥पीतयज्ञउपवीतसुहाए॥नखशिखमंज-
महाछबिछाए॥देखिलोगसबभएसुखारे॥एकटकलो
चनटरहिंनटारे॥हर्षेजनकदेखिदोउभाई॥मुनिपदक
मलगहेतबजाई॥करिबिनतीनिजकथासुनाई॥रंगअ
वनिसबमुनिदेखाई॥जहंजहंजाहिंकुंअरबरदोऊ॥त
हंनहंचकितचितबैसबकोऊ॥निजनिजरुचिरामहिंस
बदेषा॥कोउनजानकछुमर्मविशेषा॥भलिरचनानृपस
नंमुनिकहेऊ॥राजामुदितमहासुखलहेऊ॥ ॥दोहा॥
॥सबमंचनतेंमंचएक॥सुंदरविशदविशाल॥मुनिसमे
तदोउबंधुतहं॥बैठारेमहिपाल॥३०८॥ ॥चौपाई॥
प्रभुहिदेखिसबनृपहियहारे॥जनुराकेशउदयभएता
रे॥असिप्रतीतिसबकेमनमाहीं॥रामचापतोरबशंक
नाहीं॥बिनुभंजेहुंभवधनुषबिशाला॥मेलहिंसीयराम
उरमाला॥असबिचारिगवनहुघरभाई॥जसप्रतापबल
तेलगवाई॥बिहंसेअपरभूपसुनिबाणी॥जेअविवेक
अंधअभिमानी॥तोरेहुंधनुषब्याहअवगाहा॥बिनुतो
रेंकोकुंवरिबिवाहा॥एकबारकालहुकिनहोई॥सियहि
तसमरजीतबहमसोई॥यहसुनिअपरभूपमुसुकाने॥
धर्मशीलहरिभक्तसयाने॥ ॥सोरठा॥ ॥सीयबिबाह
बराम॥गर्बदूरिकरिनृपनकर॥जीतिकोसकसंग्राम॥द
शरथकेरणबांकुरे॥३०९॥ ॥चौपाई॥ ॥वृथामरहुज
निगालबजाई॥मनमोदकनहिंभूखबिताई॥सीखहमा
रिसुनुपरमपुनीता॥जगदंबाजानहुजियसीता॥जग-

तपितारघुपतिहिबिचारी॥ भरिलोचनछबिलेहुनिहारी॥ सुंदरसुखदसकलगुणरासी॥ एदोउबंधुशंभुउरवासी॥ सुधासमुद्रसमीपबिहाई॥ मृगजलनिरखिमरहुकतधाई॥ करहुजाइजाकहजोइभावा॥ हमतोआजुजन्मफलपाया॥ असकहिभलेभूपअनुरागे॥ रूपअनूपबिलोकनलागे॥ देखहिसुरनभचढेबिमाना॥ बरषहिसुमनकरहिंकलगाना॥ ॥दोहा॥ ॥जानिसुअवसरसीयतब॥ पठवाजनकबुलाइ॥ चतुरसखीसुंदरिसकल॥ सादरचलीलिवाइ॥ २१०॥ ॥चौपाई॥ ॥सियशोभानहिजाइबखानी॥ जगदंबिकारूपगुणखानी॥ उपमासकलमोहिलघुलागी॥ प्राकृतनारिअंगअनुरागी॥ सीयबरणितेहिउपमादेहीं॥ कोकविकहईअयसकोलेहीं॥ जौपटतरियतीयसनसीया॥ जगअसियुवतिकहाकमनीया॥ गिरासुखरतीनअर्धभवानी॥ रतिअतिदुखितअननपतिजानी॥ विषवारुणीबंधुप्रियजेही॥ कहियरमासमकिमिबैदेही॥ जौंछबिसुधापयोनिधिहोई॥ परमरूपमयकच्छपसोई॥ शोभारज्जुमंदरशृंगारू॥ मथैपाणिकपंकजनिजमारू॥ ॥दोहा॥ ॥एहिबिधिउपजैलक्ष्मिजब॥ सुंदरतासुखमूल॥ तदपिसकोचसमेतकवि॥ कहहिसीयसमतूल॥ २११॥ ॥चौपाई॥ ॥चलीसंगलैसखीसयानी॥ गावतिगीतमनोहरबाणी॥ सोहनबलतनुसुंदरसारी॥ जगतजननिअतुलितछबिभारी॥ भूषणसकलसुदेशसुहाए॥ अंगअंगरचिसखिनबनाए॥ रंगभूमिजबसियपगुधारी॥ देखिरूपमोहेनरनारी॥ हर्षिसुरनदुंदुभीबजाई॥ बर्षिप्रसूनअपसरागाई॥ पाणिसरोजसोहजय-

माला॥अवचटचितएसकलभुआला॥सीयचकितचि
तरामहिचाहा॥भएमोहवशसवनरनाहा॥मुनिसमीपदे
खेदोउभाई॥लगेललकिलोचननिधिपाई॥ ॥दोहा॥
॥गुरुजनलाजसमाजवडि॥देखिसीयसकुचानि॥ला-
गिविलोकनसखिनतन॥रघुबीरहिंउरआनि॥३१२॥
॥चौपाई॥ ॥रामरूपअरुसियछविदेखें॥नरनारिनप-
रिहरीनिमिषें॥शोचहिंसकलकहतसकुचाहीं॥विधिस
नविनयकरहिंमनमाहीं॥हरुविधिवेगिजनकजडताई
॥मतिहमारीअसदेहुसुहाई॥विनुविचारपणतजिन
रनाहू॥सीयरामकरकरैविवाहू॥जगभलकहहिंभावस
वकाहू॥हठकीन्हेअंतहुउरदाहू॥यहलालसामगनसव
लोगू॥रघुवरसांवरजानकीजोगू॥तववंदीजनजनक
वुलाए॥विरदावलीकहतचलीआए॥कहनृपजाइक
हहुपणमोरा॥चलेभाटहियहर्षनथोरा॥ ॥दोहा॥ ॥
वोलेवंदीवचनवर॥सुनहुसकलमहिपाल॥पणविदे
हकरकहहिंहम॥भुजाउठाइविशाल॥३१३॥ ॥चौपा
ई॥ ॥नृपभुजबलविधुशिवधनुराहू॥गुरुअकठोरवि
दितसवकाहू॥रावणबाणमहाभटभारे॥देखिशरास
नगावहिंसिधारे॥सोइपुरारिकोदंडकठोरा॥राजसमाज-
आजुजेहितोरा॥त्रिभुवनजयसमेतवैदेही॥विनहिंविचा
रवरैहठितेही॥सुनिपणसकलभूपअभिलाषे॥भटमा
नीअतिशयमनमाषे॥परिकरवांधिउठेअकुलाई॥च
लेइष्टदेवनशिरनाई॥तमकिताकितकिशिवधनुधरहीं
॥उठइनकोटिभांतिवलकरहीं॥जिन्हकेकछुविचारम
नमाहीं॥चापसमीपमहीपनजाहीं॥ ॥दोहा॥ ॥तम-

किधराहधनुमूढनृप॥उठइनचलहिंचलाइ॥मनहुपाइ
भटबाहुबल॥अधिकअधिकगरुआइ॥२९४॥ ॥चौपा
ई॥ ॥भूपसहसदशएकहिंबारा॥लगेउठावनटरइनटा
रा॥डिगैननशंभुशरासनकैसें॥कामीबचनसतीमनजैसें
॥सबनृपभएयोगउपहासी॥जैसेबिनुबिरागसन्यासी॥
कीरतिविजयबीरताभारी॥चलेचापकरबरवसहारी॥
श्रीहतभएहारिहियराजा॥बैठेनिजनिजजाइसमाजा॥नृ
पबिलोकिजनकअकुलाने॥बोलेबचनरोषजनुसाने॥
द्वीपद्वीपकेभूपतिनाना॥आएसुनिहमजोपणठाना॥दे
वदनुजधरिमनुजशरीरा॥बिपुलबीरआएरणधीरा॥
॥दोहा॥ ॥कुअँरिमनोहरिबिजयबडि॥कीरतिअतिक
मनीय॥पावनहारिबिरंचिजनु॥रचेउनधनुदमनीय॥२९५
॥चौपाई॥ ॥कहहुकाहियहलाभमनभावा॥काहुन
शंकरचापचढावा॥रहौचढाउबतोरबभाई॥तिलभरिभू
मिनशकेहुछुडाई॥अबजनिकोउमाषैभटमानी॥बीर
विहीनमहीमैजानी॥तजहुआशनिजनिजगृहजाहू॥
लिखानबिधिबैदेहीबिबाहू॥सुकृतजाइजौपणपरिहर
ऊ॥कुंअरिकुंआरिरहौकाकरऊ॥जौजानतबिनुभटभु
वभाई॥तौपणकरिहौंनेउनहंसाई॥जनकबचनसुनि-
सबनरनारी॥देखिजानकीभएदुखारी॥माषालषण
टिलभैभौंहैं॥रदपुटफरकतनयनरिसौहैं॥ ॥दोहा
॥ ॥कहिनशकयरघुबीरडर॥लगेबचनजनुबाण॥ना
इरामपदकमलशिर॥बोलेगिराप्रमाण॥२९६॥ ॥चौपा
ई॥ ॥रघुवंशिनमहंजहंकोउहोई॥तेहिसमाजअस-
कहहिनकोई॥कहीजनकजशअनुचितवाणी॥विद्य

मानरघुकुलमणिजानी॥सुनहुभानुकुलपंकजभानू॥क
हौंस्वभावनकछुअभिमानू॥जौंतुह्मारिअनुशासनपाऊं
॥कंदुकइवब्रह्मांडउठाऊं॥कांचेघटजिमिडारौंफोरी॥श
कौंमेरुमूलकइवतोरी॥तवप्रतापमहिमाभगवाना॥को
बापुरोपिनाकपुराणा॥नाथजानिअसआयसुहोऊ॥कौ
तुककरौंविलोकियसोऊ॥कमलनालजिमिचापचढावौं॥
शतयोजनप्रमाणलैधावौं॥ ॥दोहा॥ ॥तोरौंछत्रकदं
डजिमि॥तवप्रतापबलनाथ॥जौंनकरौंप्रभुपदशपथ॥
पुनिनधरौंधनुहाथ॥२५७॥ ॥चौपाई॥ ॥लषणसको
पवचनजवबोले॥डगमगानिमहिदिग्गजडोले॥सकल
लोकसदभूपडेराने॥सियहियहर्षजनकसकुचाने॥गु
रुरघुपतिसबमुनिमनमांहीं॥मुदितभएपुनिपुनिपुल
काहीं॥सैनहिंरघुपतिलषणनिवारे॥प्रेमसमेतनिकट
बैठारे॥विश्वामित्रसमयशुभजानी॥बोलेअतिसनेह
मयवाणी॥उठहुरामभंजहुभवचापू॥मेटहुतातजनक
परितापू॥सुनिगुरुवचनचरणशिरनावा॥हर्षविषादन
कछुउरआवा॥ठाढभएउठिसहजसुभाए॥ठवनियुवा
मृगराजलजाए॥ ॥दोहा॥ ॥उदितउदयगिरिमंचपर
॥रघुवरबालपतंग॥विकसेसंतसरोजवन॥हर्षेलोचन
भृंग॥२५८॥ ॥चौपाई॥ ॥नृपनकेरिआशानिशिना
शी॥वचननखतअवलीनप्रकाशी॥मानीमहिपकुमुदस
कुचाने॥कपटीभूपउलूकलुकाने॥भएविशोककोकमुनि
देवा॥बर्षहिंसुमनजनावहिंसेवा॥गुरुपदवंदिसहित
अनुरागा॥राममुनिन्हसनआयसुमांगा॥सहजहिंच
लेसकलजगस्वामी॥मत्तमंजुकुंजरवरगामी॥चलत

रांसबपुरनरनारी॥पुलकपूरितनभएरुरवारी॥वंदिपितरसुरसुकृतसम्हारे॥जोकछुपुण्यप्रभावहमारे॥तौ-
व धनुमृणालकीनाई॥तोरहिं रामगणेशगुसांई॥ ॥
दोहा॥ ॥रामहिंप्रेमसमेतलखि॥सखिनसमेतबुलाइ
॥सीतामातुसनेहवश॥बचनकहैबिलखाइ॥३१९॥
चौपाई॥ ॥सखिसबकौतुकदेखनहारे॥जोउकहावत हितूहमारे॥कोउनबुझाइकहहवनृपपाहीं॥एबालक-
असहठभलनाहीं॥रावणबाणछुआनहिंचापा॥हारेसकलभूपकरिदापा॥सोधनुराजकुअरकरिदेहीं॥बालमरालकिमंदरलेहीं॥भूपसयानपसकलसिरानी॥सखि
गतिकछुजातिनजानी॥बोलीचतुरसखीमृदुबा-
णी॥तेजवंतलघुगणियनराणी॥कहंकुंभजकहंसिंधुअपारा॥शोषेउसुयशसकलसंसारा॥रविमंडलदेखतलघुलागा॥उदयतासुत्रिभुवनतमभागा॥ ॥दोहा॥
मंत्रपरमलघुजासुबश॥विधिहरिहरसुरसर्व॥महामत्तगजराजकहं॥वशकरअंकुशखर्व॥३२०॥ ॥चौ
पाई॥ ॥कामकुसुमधनुसायकलीन्हें॥सकलभुवनअपनेबशकीन्हे॥देवितजियसंशयअसजानी॥भंजबधनुषरामसुनुरानी॥सखीबचनसुनिभइपरतीती॥मिटाविषादबडीअतिप्रीती॥तबरामहिबिलोकिबैदेही॥सभयहृदयविनवतिजेहिंतेही॥मनहींमनमनायअकुलानी॥होहुप्रसन्नमहेशभवानी॥करहुसुफलआपनिसेवकाई॥करिहितहरहुचापगरुआई॥गणनायकवरदायकदेवा॥आजुलगेकीन्हीतबसेवा॥बारबारबिनतीसुनिमोरी॥करहुचापगरुताअतिथो

री॥ ॥दोहा॥ ॥देखिदेखिरघुबीरतनु॥सुरमनावध
रिधीर॥भरेबिलोचनप्रेमजल॥पुलकावलीशरीर॥
३२१॥ ॥चौपाई॥ ॥नीकेंनिरखिनयनभरिशोभा॥
पितुपणसुमिरिबहुरिमनक्षोभा॥अहहतातदारुणह
ठठानी॥समुझतनहिंकछुलाभनहानी॥सचिवसभय
सिखदेइनकोई॥बंधुसमाजबहुअनुचितहोई॥कहं
धनुकुलिशहुचाहिकठोरा॥कहश्यामलमृदुगातकि
शोरा॥विधिकेहिभांतिधरौंउरधीरा॥शिरिषसुमन-
किमिबेधिहिहीरा॥सकलसभाकीमतिभइभोरी॥अब
मोहिशंभुचापगतितोरी॥निजजडतालोगनपरडारी॥
होहुहरुअरघुपतिहिंनिहारी॥अतिपरितापसीयमन
माहीं॥लवनिमेषयुगसमचलिजाहीं॥ ॥दोहा॥ ॥प्रभु
हिंचितेपुनिचितवमहि॥राजतलोचनलोल॥खेलतम
नसिजमीनयुग॥जनुविधुमंडलडोल॥३२२॥ ॥चौपा
ई॥ ॥गिराअलिनिमुखपंकजरोकी॥प्रगटनलाजनि-
शाअवलोकी॥लोचनजलरहलोचनकोणा॥जैसेंपरम
कृपणकरसोना॥सकुचीव्याकुलताबडिजानी॥धरिधी
रजप्रतीतिउरआनी॥तनुमनवचनमोरपणसांचा॥रघु
पतिपदसरोजमनराचा॥तौभगवानसकलउरवासी॥
करिहहिंमोहिंरघुपतिकीदासी॥जेहिकेजेहिंपरसत्य
सनेहू॥सोतेहिंमिलहिनकछुसंदेहू॥प्रभुतनचितैप्रेम
पणठाना॥कृपानिधानरामसबजाना॥सियहिंबिलो-
कितकेउधनुकैसें॥चितवगरुडलघुव्यालहिंजैसें॥ ॥
दोहा॥ ॥लषणलखेउरघुवंशमणि॥ताकेउहरकोदं
ड॥पुलकिगातबोलेवचन॥चरणचापिब्रह्मांड॥३२३॥

॥चौपाई॥ ॥दिशिकुंजरहु कमठ अहि कोला॥ धरहु धरणि धरि धीर न डोला॥ राम चहहिं शंकर धनु तोरा॥ होहु सजग सुनि आयसु मोरा॥ चाप समीप राम जब आए॥ नर नारिन्ह सुर सुकृत मनाए॥ सब कर संशय अरु अज्ञा॥ मंद महीपन कर अभिमानू॥ भृगुपति केरि गर्व गरुआई॥ सुर मुनिवरन केरि कदराई॥ सिय कर शोच जनक पछितावा॥ रानिन कर दारुण दुख दावा॥ शंभु चाप बड बोहित पाई॥ चढे जाइ सब संग बनाई॥ राम बाहुबल सिंधु अपारा॥ चहत पार नहि कोउ कडहारा॥ ॥दोहा॥ ॥राम बिलोके लोग सब॥ चित्र लिखे से देखि॥ चितई सीय कृपायतन॥ जानी बिकल विशेखी॥३२४॥ ॥चौपाई॥ देखि विपुल बिकल बैदेही॥ निमिष विहात कल्प सम तेही॥ तृषित वारि बिनु जो तनु त्यागा॥ मुए करै का सुधा तडागा॥ का वर्षा जब कृषी सुखाने॥ समय चूक पुनि का पछिताने॥ अस जिय जानि जानकी देखी॥ प्रभु पुलके लखि प्रीति विशेखी॥ गुरुहि प्रणाम मनहि मन कीन्हा॥ अति लाघव उठाइ धनु लीन्हा॥ दमकेउ दामिनि जिमि जब लयऊ॥ पुनि धनु नभ मंडल सम भयऊ॥ लेत चढावत खैंचत गाढे॥ काहु न लखा देख सब ठाढे॥ तेहि क्षण मध्य राम धनु तोरा॥ भरेउ भुवन ध्वनि घोर कठोरा॥ ॥छंद॥ भरि भुवन घोर कठोर रव रवि बाजि तजि मारग चले॥ चिक्करहिं दिग्गज डोल महि अहि कोल कूरम कलमले॥ सुर असुर मुनि कर कान दीन्हें सकल बिकल विचारहीं॥ कोदंड खंडेउ राम तुलसी जयति बचन उचारहीं॥ ॥सोरठा॥ ॥शंकर चाप जहाज॥ सागर रघुवर बाहुब

ल॥बूडेउसकलसमाज॥चढेजेप्रथमहिंमोहवश॥२५
॥चौपाई॥ ॥प्रभुदोउखंडचापमहिडारे॥लेखिलोगसब
भएसुखारे॥कौशिकरूपपयोनिधिपावन॥प्रेमवारिअ
वगाहसुहावन॥रामरूपराकेशनिहारी॥वंडतवीचिपु-
लकावलिभारी॥वाजेनभगहगहेनिसाना॥देववधूनाच
हिंकरिगाना॥ब्रह्मादिकसुरसिद्धमुनीशा॥प्रभुहिप्रशं
सहिंदेहींअशीषा॥वर्षहिंसुमनरंगवहुमाला॥गावहिं
किन्नरगीतरसाला॥रहीभुवनभरिजयजयवाणी॥ध
नुषभंगध्वनिजातनजानी॥मुदितकहहिंजहंतहनरना-
रि॥भंजेउरामशंभुधनुभारी॥ ॥दोहा॥ ॥वंदीमागध
सूतगण॥विरदवदहिंमतिधीर॥करहिंनिछावरिलोग
सव॥हयगजधनमणिचीर॥२६॥ ॥चौपाई॥ ॥झां
झिमृदंगशंखसहनाई॥भेरीवोलदुंदुभीवजाई॥वाज
हिंवहुवाजनेसुहाए॥जहंतहंयुवतिनमंगलगाए॥सखि
नसहितहर्षितअतिरानी॥सूखतधानपराजनुपानी॥
जनकलहेउसुखशोचविहाई॥पैरतथकेथाहजनुपाई
॥श्रीहतभएभूपधनुटूटे॥जैसेंदिवसदीपछविछूटे॥
सियहियसुखवरणियकेहिभांती॥जनुचातकपाइज
लस्वाती॥रामहिलषणविलोकतकैसें॥शशिहिंचकोर
किशोरकजैसें॥शतानंदतवआयसुदीन्हा॥सीतागमन
रामपहिंकीन्हा॥ ॥दोहा॥ ॥संगसखीसुंदरिचतु-
रि॥गावहिंमंगलचार॥गवनीवालमरालगति॥सुख-
मासंगअपार॥२७॥ ॥चौपाई॥ ॥सखिनमध्यसि
यसोहतिकैसी॥छविगणमध्यमहाछविजैसी॥करस-
रोजजयमालसुहाई॥विश्वविजयशोभाजिहछाई॥न

नुसंकोचमनपरमउछाहू॥गूढ़पेमलखिपरैनकाहू॥जाइस
मीपरामछबिदेषी॥रहिजनुकुंअरिचित्रअबरेषी॥चतुरस
खीलखिकहाबुझाई॥पहिरावहुजयमालसुहाई॥सुनतयुग
लकरमालउठाई॥प्रेमबिवसपहिराइनजाई॥सोहतजनुयुग
जलजसनाला॥शशिहिंसभीतदेतजयमाला॥गावहिंछबिअ
वलोकिसहेली॥सियजयमालरामउरमेली॥ ॥सोरठा॥रघु
वरउरजयमाल॥देखिदेववरषहिंसुमन॥सकुचेसक
लभुआल॥जनुबिलोकिरविकुमुदगण॥३२८॥ ॥चौ
ई॥ ॥पुरअरुव्योमवाजनेबाजे॥खलभएमलिन-
साधुसवराजे॥सुरकिन्नरनरनागमुनीशा॥जयजय
कहिदेहिंअशीषा॥नाचहिंगावहिंबिबुधवधूटी॥
बारबारकुसुमावलिछूटी॥जहंतहंबिप्रवेदध्वनिकर
हीं॥वंदीबिरदाबलिउच्चरहीं॥महिपातालनाकयशव्या
॥रामबरीसियभजेउचापा॥करहींआरतीपुरनर-
नारी॥देहिनिछावरिवित्तबिसारी॥सोहतसीयरामकी
॥छबिशृंगारमनहुंएकटोरी॥सखीकहहिंप्रभुपद
सीता॥करतिनचरणपरसअतिभीता॥ ॥दोहा॥
॥गौतमतीयगतिसुरतिकरि॥नहिपरसतिपदपाणि॥
नबिहंसेरघुवंशमणि॥प्रीतिअलौकिकजानि॥३२९
॥चौपाई॥ ॥तबसियदेखिभूपअभिलाषे॥कूरकपू
तमूढमनमाषे॥उठिउठिपहरिसनाहअभागे॥जहंत
हंगालवजावनलागे॥लेहुछुड़ाइसीयकहकोऊ॥धरि
बांधहुनृपबालकदोऊ॥तोरेधनुषचाडनहिसरई॥जी
तहमहिंकुअरिकोवरई॥जौंबिदेहकछुकरैंसहाई॥
जीतहुसमरसहितदोउभाई॥साधुभूपबोलेसुनिबा

णी॥राजसमाजहिंलाजलजानी॥वलप्रतापवीरताव-
डाई॥नाकपिनाकहिंसंगसिधाई॥सोइशूरताकिअवक
हुपाई॥असविधितौविधिमुहमसिलाई॥ ॥दोहा॥
देखहुरामनयनभरि॥तजिईर्षामदमोहु॥लषणरोष
पावकप्रवल॥जानिशलभजनिहोहु॥३३०॥ ॥चौपाई॥
॥वैनतेयवलिजिमिचहकागू॥जिमिशशचहहिंनागअ
रिभागू॥जिमिचहकुशलअकारणकोही॥सर्वसंपदाचह
हिंशिवद्रोही॥लोभीलोलकुलकीरतिचहई॥अकलंकता
किकामीलहई॥हरिपदविमुखपरमगतिचाहा॥तसतुह्मा
रलालचनरनाहा॥कोलाहलसुनिसीयशकानी॥सखीलि
वाइगईजहंराणी॥रामसुभायचलेगुरुपाहीं॥सियसनेह
वरणतमनमाहीं॥रानिनसहितशोचवशसीया॥अवधौं
विधिहिंकहाकरणीया॥भूपवचनसुनिइतउतकहहीं॥
लषणरामडरवोलिनशकहीं॥ ॥दोहा॥ ॥अरुणनयन
भृकुटीकुटिल॥चितवतनृपनसकोप॥मनहुमत्तगजगण
निरखि॥सिंहकिशोरहींचोप॥३३१॥ ॥चौपाई॥ ॥खर
रभरदेखिविकलपुरनारी॥सवमिलिदेहींमहीपनगारी॥
तेहिअवसरसुनिशिवधनुभंगा॥आएउभृगुकुलकमल
पतंगा॥देखिमहीपसकलसकुचानें॥वाजझपटजनुलवा
लुकानें॥गौरशरीरभूतिभलिभ्राजा॥भालविशालत्रिपुं
ड्रविराजा॥शीसजटाशशिवदनसुहावा॥रिसवशकछु
कअरुणहोइआवा॥भृकुटीकुटिलनयनरिसराते॥स
हजहिंचितवतमनहुंरिसाते॥वृषभकंधउरवाहुविशा
ला॥चारुजनेउमालमृगछाला॥कटिमुनिवसनतूणदुइ
वांधे॥धनुशरकरकुठारकलकांधे॥ ॥दोहा॥ ॥शांत

बेषकरणीकठिन॥बरणिनजाइस्वरूप॥धरिमुनितनुज
नुबीररस॥आएउजहंसबभूप॥३३२॥ ॥चौपाई॥ ॥दे
खतभृगुपतिबेषकराला॥उठेसकलभयबिकलभुआला
॥पितासमेतकहिकहिनिजनामा॥लगेकरणसबदंडम
णामा॥जेहिंसुभावचितवहिंहितजानी॥सोजानैजनु-
आयुखुटानी॥जनकबहोरिआइशिरनावा॥सीयबुला
इप्रणामकरावा॥आशिषदीन्हसखीहरषानी॥निजसमा
जलैगईसयानी॥विश्वामित्रमिलेपुनिआई॥पदसरोज
मेलेदोउभाई॥रामलषणदशरथकेढोटा॥दीन्हअशीष
जानिभलजोटा॥रामहिंचितयरहेथकिलोचन॥रूपअ
पारमारमदमोचन॥ ॥दोहा॥ ॥बहुरिबिलोकिबिदे
हसन॥कहहुकहाअतिभीर॥पूछतजानअजानजिमि
॥व्यापेउकोपशरीर॥३३३॥ ॥चौपाई॥ ॥समाचार
कहिजनकसुनाए॥जेहिकारणमहीपसबआए॥सुन
तबचनफिरिअनतनिहारे॥देखेचापखंडमहिडारे॥अ
तिरिसबोलेबचनकठोरा॥कहुजडजनकधनुषकेहिंतो
रा॥बेगिदेखाउमूढनतुआजु॥उलटौंमहीजहंलगितब
राजू॥अतिडरउत्तरदेतनृपनाहीं॥कुटिलभूपहरषेम
नमनमाहीं॥सुरमुनिनागनगरनरनारी॥शोचहिंसक
लत्रासउरभारी॥मनपछितातिसीयमहतारी॥विधि
संवारिसबबातबिगारी॥भृगुपतिकरसुभावसुनिसी
ता॥अर्धनिमेषकल्पसमबीता॥ ॥दोहा॥ ॥सभय
बिलोकेलोगसब॥जानिजानकीभीरु॥हृदयहर्षबिषा
दकछु॥बोलेश्रीरघुबीरु॥३३४॥ ॥चौपाई॥ ॥नाथ
शंभुधनुभंजनिहारा॥होइहिंकोउएकदासतुह्मारा॥आ

यसककहाकहियकिनमोही॥सुनिरिसायबोलेमुनिको-
ही॥सेवकसोजुकरैसेवकाई॥अरिकरणीकरिकरियप-
लराई॥सुनहुरामजेहिशिवधनुतोरा॥सहसबाहुसम
सोरिपुमोरा॥सोबिलगाउबिहाइसमाजा॥नतुमारेजैहैं
सबराजा॥सुनिमुनिवचनलषणमुसुकाने॥बोलेपरसु
धरहिंअपमाने॥बहुधनुहींतोरेउंलरिकाई॥कबहुनअ
सरिसिकीन्हगोसाई॥इहिधनुपरममताकेहिंहेतू॥सु
निरिसायकहभृगुकुलकेतू॥ ॥दोहा॥ ॥रेनृपबालक
कालबस॥बोलततोहिनसंभार॥धनुहीसमत्रिपुरारि
धनु॥बिदितसकलसंसार॥२३५॥ ॥चौपाई॥ ॥लष
णकहाहंसिहमरेजाना॥सुनहुदेवसबधनुषसमाना॥
काक्षतिलाभजीर्णधनुतोरे॥देखारामनयनकेभोरे॥छु
वतटूटरघुपतिहिनदोषू॥मुनिबिनुकाजकरियकतरो
षू॥बोलेचितइपरसुकीओरा॥रेशठसुनेसिसुभाउन
मोरा॥बालकबोलिबधौंनहितोही॥केवलमुनिजडजा
नेसिमोही॥बालब्रह्मचारीअतिकोही॥विश्वविदितक्ष
त्रीकुलद्रोही॥भुजबलभूमिभूपबिनुकीन्हो॥बिपुलबार
महिदेवनदीन्हो॥सहसबाहुभुजछेदनहारा॥परशुबि
लोकुमहीपकुमारा॥ ॥दोहा॥ ॥मातुपितहिजनिशोच

वश॥करसिमहीपकिशोर॥गर्भनकेअर्भकदलन॥परश मोरअतिघोर॥३३६॥ ॥चौपाई॥ ॥बिहंसिलषणबोले मृदुबाणी॥अहोमुनीशमहाभटमानी॥पुनिपुनिमोहिदे खावकुठारा॥चहतउडावनफुंकिपहारा॥इहांडरखकहाति यकोउनाहीं॥जेतर्जनीदेखतडरिजाहीं॥देखिकुठारश राशनबाणा॥मैकछुकहासहितअभिमाना॥भृगुकुल समुझिजनेउबिलोकी॥जोकछुकहहुसहौंरिसरोकी॥ सुरमहिसुरहरिजनअरुगाई॥हमरेकुलइन्हपरनसु राई॥वधेपापअपकीरतिहारे॥मारनहुंपांपरियतुम्हा रे॥कोटिकुलिशसमबचनतुम्हारा॥व्यर्थधरहुधनुबा णकुठारा॥ ॥दोहा॥ ॥जोविलोकिअनुचितकहेउ॥क्ष महुमहामुनिधीर॥सुनिसरोषभृगुवंशमणि॥बोलेगि रागंभीर॥३३७॥ ॥चौपाई॥ ॥कौशिकसुनहुमंदय हबालक॥कुटिलकालबशनिजकुलघालक॥भानुवंश राकेशकलंकू॥निपटनिरंकुशअबधअशंकू॥कालकव लहोइहिक्षणमाहीं॥कहौंपुकारिखोरिमोहिनाहीं॥तु महटकहुजोचहहुउबारा॥कहिप्रतापबलरोषहमारा॥ लषणकहेउमुनिसुयशतुम्हारा॥तुमहिंअछतकोबरणेपारा॥अपनेमुखतुमआपनिकरणी॥बारअ नेकभांतिबहुबरणी॥नहिसंतोषतौपुनिकछुकहहु॥ जनिरिसरोकिदुसहदुखसहहु॥वीरव्रतीतुमधीर अक्षोभा॥गारीदेतनपावहुशोभा॥ ॥दोहा॥ ॥सू रसमरकरणीकरहि॥कहिनजनावहिंआपु॥विद्यमा नरणपाइरिपु॥कायरकथहिंप्रलापु॥३३८॥ ॥चौपा ई॥ ॥तमतौकालहांकिजनुलावा॥बारबारमोहिला

गिबुलावा॥सुनतलषणकेवचनकठोरा॥परशुसुधारि धरेउकरघोरा॥अबजनिदेइदोषमाहिलोगू॥कटुवादी बालकवधयोगू॥बालबिलोकिबहुतमैंबाचा॥अबयह मरणहारभासांचा॥कौशिककहाक्षमियअपराधू॥बा लदोषगुणगणहिंनसाधू॥करकुठारमैंअकरणकोही ॥आगेंअपराधीगुरुद्रोही॥उत्तरदेतछाडौंबिनुमारें॥ केवलकौशिकशीलतुह्मारें॥नतुएहिकाटिकुठारकठोरे ॥गुरुहिउरिणहोतेउंश्रमथोरे॥ ॥दोहा॥ ॥गाधिसुअ नकहहृदयहंसि॥मुनिहिंहरेहरेसूझ॥अजगवखंडेउऊ खजिमि॥अजहुनबूझअबूझ॥२३९॥ ॥चौपाई॥ ॥क हेउलषणमुनिशीलतुह्मारा॥कोनहिजानविदितसंसारा ॥मातुहिपितुहिउरिणभएनीके॥गुरुऋणरहाशोचबड जीके॥सोजनुहमरेंहिमाथेकाढा॥दिनचलिगएब्याजब हुवाढा॥अबआनियव्यवहरियाबोली॥तुरतदेवमैंथै लीखोली॥सुनिकटुवचनकठोरसुधारा॥हाहाकहि सबलोगपुकारा॥भृगुवरपरशुदेखावहुमोही॥विप्रवि- चारिबचौंनृपद्रोही॥मिलेनकबहुंसुभटरणगाढे॥द्विज देवताघरहिंकेबाढे॥अनुचितकहिसबलोगपुकारे॥र घुपतिसयनहिलषणनिवारे॥ ॥दोहा॥ ॥लषणउतरआ हुतिसरिस॥भृगुपतिकोपकृशानु॥बढतदेखि जलसमवचन॥बोलेरघुकुलभानु॥२४०॥ ॥चौपाई॥ ॥नाथकरहुबालकपरछोहू॥सूधदूधमुखकरियनको हू॥जोंपैप्रभुप्रभावकछुजाना॥तौंकिबराबरकरतअया ना॥जोंलरिकाकछुअचगरिकरहीं॥गुरुपितुमातुमोद मनभरहीं॥करियकृपाशिशुसेवकजानी॥तुमसमशील-

लधीरमुनिज्ञानी॥रामवचनसुनिकछुकजुडाने॥कहि
कछुलषणबहुरिमुसुकाने॥हंसतदेखिनखशिखरिसि
व्यापी॥रामतोरभ्राताबडपापी॥गौरशरीरश्याममन-
माहीं॥कालकूटमुखपयमुखनाहीं॥सहजटेढअनुह
रैनतोही॥नीचमीचुसमदेखतमोही॥ ॥दोहा॥ ॥लष
णकहेउहंसिसुनहुमुनि॥क्रोधपापकरमूल॥जेहिबश
जनअनुचितकरहीं॥चरहिंविश्वप्रतिकूल॥३४१॥ ॥
चौपाई॥ ॥मैंतुह्मारअनुचरमुनिराया॥परिहरिकोप
करियअबदाया॥टूटचापनहिंजुरहिंरिसाने॥बैठिय
होइहिंपायपिराने॥जौंअतिप्रियतौकरियउपाई॥जो
रियकोउबडगुणीबुलाई॥बोलतलषणहिंजनकडेरा
हीं॥मुष्टकरहुअनुचितभलनाहीं॥थरथरकांपहीं पुर
नरनारी॥छोटकुमारखोटअतिभारी॥भृगुपतिसुनि-
सुनिनिर्भयबाणी॥रिसतनुजरैहोइबलहानी॥बोलेरा
महिंदेइनिहोरा॥बचौबिचारिबंधुलघुतोरा॥मनमलीन
तनुसुंदरकैसें॥विषरसभराकनकघटजैसें॥ ॥दोहा॥
सुनिलक्ष्मणबिहंसेबहुरि॥नयननरेरेराम॥गुरुसमीप
गवनेसकुचि॥परिहरिवाणीवाम॥३४२॥ ॥चौपाई॥
अतिबिनीतमृदुशीतलबाणी॥बोलेरामजोरिजुगपाणी
॥सुनहुनाथतुह्मसहजसुजाना॥बालकवचनकरियन
हिकाना॥वररैबालकएकसुभाऊ॥इनहिंनसंतविदूष-
हिंकाऊ॥तिन्हनाहीकछुकाजबिगारा॥अपराधीमैंना-
थतुह्मारा॥कृपाकोपबधबंधगोसाई॥मोपरकरियदा
सकीनाई॥कहियबेगिजेहिंबिधिरिसजाई॥मुनिनाय
कसोइकरियउपाई॥कहमुनिरामजाइरिसकैसें॥अज

हु अनुज तव चितव अनैसें॥ एहि के कंठ कुठार न दीन्हा॥
तौ मैं कहा कोप करि कीन्हा॥ ॥दोहा॥ ॥गर्भ अवहिं अव
निपरमणि॥ सुनि कुठार गति घोर॥ परशु अछत देखौं जि
यत॥ वैरी भूपकिशोर॥२४३॥ ॥चौपाई॥ ॥बहै न हाथ
दहै रिस छाती॥ भा कुठार कुंठित नृपघाती॥ भएउ बाम बि
धि फिरेउ सभाऊ॥ मोरे हृदय कृपा कस काऊ॥ आजु दया
दुख दुसह सहावा॥ सुनि सौमित्रि बिहंसि शिर नावा॥ ना
य कृपा मूरति अनुकूला॥ बोलत बचन झरत जनु फूला॥
जौं अस कृपा जरै सुनि गाता॥ क्रोध भए तनु राख बिधाता
॥ देखु जनक हठि बालक एहु॥ कीन्ह चहत जड़ यमपुर गे
हु॥ बेगि करहु किन आंखिन ओटा॥ देखत छोट खोट नृ
प ढोटा॥ बिहंसे लषण कहा मुनि पाहीं॥ मूंदिय आंखि कत-
हु कोउ नाहीं॥ ॥दोहा॥ ॥परशुराम तब राम प्रति॥ बोले
बचन सक्रोध॥ शंभु शरासन तोड़ि शठ॥ करसि हमार प्रबो
ध॥२४४॥ ॥चौपाई॥ ॥बंधु कहै कटु संमत तोरे॥ तूं छ
ल बिनय करसि कर जोरे॥ करु परितोष मोर संग्रामा॥ नाहिं
त छांडु कहाउब रामा॥ छल तजि करहु समर शिवद्रोही॥
बंधु सहित नतु मारौं तोही॥ भृगुपति कहहिं कुठार उठाए॥
मन मुसुकाहिं राम शिर नाए॥ गुण्ह लषण कर हम पर रो
षू॥ कतहुं सुधाइहु तें बड़ दोषू॥ टेढ़ जानि शंका सब का
हू॥ बक्र चंद्रमहि ग्रसै न राहू॥ राम कहेउ रिस तजिय मुनी
शा॥ कर कुठार आगे यह शीशा॥ जेहि रिस जाइ करिय
सोइ स्वामी॥ मोहि जानि आपन अनुगामी॥ ॥दोहा॥
प्रभु सेवकहि समर कस॥ तजहु बिप्रवर रोष॥ बेष बिलो
कि कहेसि कछु॥ बालकहूं नहिं दोष॥२४५॥ ॥चौपाई॥

॥देखिकुठारबाणधनुधारी॥भइलरिकहिरिसिबीरबि-
चारी॥नामजानपैतुमहिनचीन्हा॥बंशसुभाबउत्तरतेहिं
दीन्हा॥जौतुमञ्चबतेहुमुनिकीनाई॥पदरजशिरशिशुध
रतगोसाई॥क्षमहुचूकञ्चनजानतकेरी॥चहियबिप्रउर
कृपाघनेरी॥हमहिंतुमहिंसरबरिकसनाथा॥कहहुनोक
हांचरणकहमाथा॥राममात्ररघुनामहमारा॥परशुस-
तबडनामतुम्हारा॥देवएकगुणधनुषहमारे॥नवगु
णपरमपुनीततुम्हारे॥सबप्रकारहमतुमसनहारे॥क्ष
महुबिप्रञ्चपराधहमारे॥ ॥दोहा॥ ॥बारबारमुनिबि
वर॥कहारामसनराम॥बोलेभृगुपतिसरुषहोइ॥तु
हुबंधुसमबाम॥३४६॥ ॥चौपाई॥ ॥निपटहिंद्विजक
जानसिमोही॥मैजसबिप्रसुनाऊंतोही॥चापस्रुबा
शरञ्चाहुतिजानू॥कोंपमोरञ्चतिथोरकृशानू॥समिध
सेनचतुरंगसुहाई॥महामहीपभएपशुञ्चाई॥मैएहिप
रशुकाटिबलिदीन्हा॥समरयज्ञजगकोटिनकीन्हा॥मो
रप्रभावबिदितनहिंतोरे॥बोलसिनिदरिबिप्रकेभोरे॥भं
उचापदापबडबाढा॥ञ्चहमितिमनहुंजीतिजगठाढा॥
रामकहामुनिकहहुबिचारी॥रिसिञ्चतिबडीलघुचूक
हमारी॥छुवतहिंटूटपिनाकपुराणा॥मैकेहिहेतुकरौंञ्च-
॥ ॥दोहा॥ ॥जौहमनिडरहिंबिप्रवर॥सत्य
सुनहुभृगुनाथ॥तौञ्चसकोजगसुभटजिहिं॥भयबश
नावहिंमाथ॥३४७॥ ॥चौपाई॥ ॥देवदनुजभूपति-
भटनाना॥समबलञ्चधिकहोउबलवाना॥जौरणहम
रहिंकोऊ॥लरहिंसुकेनकालकिनहोऊ॥क्षत्रि-
यतनुधरिसमरसंकाना॥कुलकलंकतेहिपामरजाना॥

कहौस्वभावनकुलहिप्रशंसी॥कालहुडरहिंनरणरघुवंशी
॥विप्रवंशकीअसप्रभुताई॥अभयहोइजोतुमहिंडेराई
॥सुनिमृदुगूढबचनरघुपतिके॥उघरेपटलपरशुधरमति
के॥रामरमापतिकरधनुलेहू॥खैंचहुमोरमिटैसंदेहू॥दे
तचापआपुहिंचढिगएऊ॥परशुराममनविस्मयभएऊ॥
॥दोहा॥ ॥जानारामप्रभावतव॥पुलकप्रफुल्लितगात॥
जोरिपाणिबोलेवचन॥हृदयनप्रेमसमात॥३४८॥ ॥
चौपाई॥ ॥जयरघुवंशकमलबनभानू॥गहनदनुजकु
लदहनकृशानू॥जयसुरविप्रधेनुहितकारी॥जयमदमो
हकोहभ्रमहारी॥विनयशीलकरुणागुणसागर॥जय
तिवचनरचनाअतिआगर॥सेवकसुखदसुभगसब
अंगा॥जयशरीरछविकोटिअनंगा॥करौंकहासुखएक
प्रशंसा॥जयमहेशमनमानसहंसा॥अनुचितबहुतकहे
उअज्ञाता॥क्षमहुक्षमामंदीरदोउभ्राता॥कहिजयजय
जयरघुकुलकेतू॥भृगुपतिगएबनहिंतपहेतू॥अवभय
कुटिलमहीपडेराने॥जहंतहंकायरगवहिंपराने॥ ॥दो
हा॥ ॥देवनदीन्हीदुंदुभी॥प्रभुपरबरषहिंफूल॥हरषे
पुरनरनारिसब॥मिटामोहमयशूल॥३४९॥ ॥चौपाई
॥ ॥अतिगहगहेबाजनेबाजे॥सबहिमनोहरमंगलसा
जै॥यूथयूथमिलिसुमुखिसुनयनी॥करहिंगानकल
कोकिलबयनी॥सुखविदेहकरवणिनजाई॥जन्मदरि
द्रमनहुंनिधिपाई॥विगतत्रासभईसीयसुखारी॥जनु
विधुउदयचकोरकुमारी॥जनककीन्हकौशिकहिंप्रणा
मा॥प्रभुप्रसादधनुभंजेउरामा॥मोहिंकृतकृत्यकीन्ह
दुहुंभाई॥अबजोउचितसोकहियगोसांई॥कहमुनि

